"स्थितः स्थितामुच्चलितः प्रयातां निषेदुषीमासनबन्धधीरः।
जलाभिलाषी जलमाददानां छायेव तां भूपतिरन्वगच्छत्॥"

इससे अधिक कोई भी गोप किसी गौ की सेवा नहीं कर सकता। गौ सेवा के साथ ही उसकी राजलक्ष्मी का प्रकाश भी अक्षुण्ण है। स्वार्थ के लिये गौ सेवा में इतनी आसक्ति हो सकती है इस अपवाद की आशंका को, जब दिलीप सिंह के सम्मुख अपने आपको धराशायी कर देते हैं, कालिदास के काव्य में कोई स्थान नहीं मिलता।

"स्ववीर्यगुप्ता हि मनोः प्रसूतिः"

"क्षतात् किल त्रायत इत्युदग्रः क्षत्रस्य शब्दो भुवनेषुरूढः"

इत्यादि श्लोकों में क्षात्रधर्म जिस उज्ज्वल स्वरूप में देदीप्यमान हो रहा है उससे कालिदास की विनोद प्रियता को ही प्रधान बताना एक विचित्र विडम्बना होगी। रघुवंश एक राष्ट्रीय महाकाव्य है। सौन्दर्य की अवहेलना करना अथवा उसके प्राकृतिक प्रभाव को धार्मिकता की विशेषता को दिखाने के लिये हठात् तिरस्कृत करना किंतु कालिदास ने नहीं सीखा। कालिदास ने जीवन के उस स्वरूप को वर्णित किया है जिसमें वह समाज के कृत्रिमबंधनों से बद्ध न होकर प्रकृति द्वारा अपने सत्यरूप में प्रभावित होता है। सौन्दर्य को देखकर मुग्ध न होना कालिदास की दृष्टि में एक अस्वाभाविकता एवं नीरसता का द्योतक है। सुन्दर वस्तु के लिये हृदय में सहानुभूति का संचार स्वतः एव होता है। कालिदास किसी

सुन्दर वस्तु का क्लेश अथवा उसका विनाश नहीं सह सकते यही कारण है कि शकुन्तला को जलघटभार से दबी हुई देखकर—

"इदं किलाव्याज मनोहरं वपुः तपः क्षमं साधयितुं य इच्छति।
ध्रुवं सनीलोत्पलपत्रधारया समिल्लतां छेत्तुमपि व्यवस्यति॥"

हृदयोद्गार कवि हृदय से प्रकटित हो जाता है रघुवंश में भी जब दिलीप अपने शरीर को समर्पित करते हैं तो सिंह यही कहता है कि—

"एकातपत्रं जगत. प्रभुत्वं नव वयः कान्तमिदं वपुश्च"

तृतीय सर्ग में कवि ने गर्भिणी सुदक्षिणा को देखकर दिलीप के हृदय में जिन भावों का उद्गम किया है उससे प्रत्यक्ष सिद्ध है कि कालिदास प्रत्येक परिस्थिति में श्रृङ्गार के संभोग पक्ष का ही वर्णन नहीं करता। दाम्पत्यप्रेम की प्रथम परिस्थिति में ही, किन्तु, वह प्रौढ़ भाव को दिखाना नहीं चाहता। चतुर्थ सर्ग में एक भारतीय चक्रवर्ती किस तरह से समस्त भारत में एकछत्र साम्राज्य की स्थापना करता हुआ अन्य अन्यदेशों में भी अपनी विजय पताका को फहराता है इस का परम अद्वितीय वर्णन है। विजित देशों के साथ भारतीय राजा किस तरह का व्यवहार करते थे और भारत के भिन्न २ प्रान्तों की प्राकृतिक और नैतिक परिस्थिति उस समय कैसी थी इसका ज्ञान भी इस सर्ग से कम नहीं होता। इससे आगे रघु और कौत्स के सम्वाद का जो मनोहर चित्रण है वह

भारतीय सभ्यता के उत्कर्ष का एक परम देदीप्यमान उदाहरण है। यह आदर्श केवल भारत वसुंधरा में ही देखने को मिलता है कि एक चक्रवर्ती अपनी समस्त सम्पत्ति को यज्ञ के द्वारा प्रजा में विभक्त कर स्वयं मिट्टी के पात्रों और कुश के आसन के द्वारा अपने जीवन को बिताता है। उधर एक ब्राह्मण अपने गुरु के लिये १४ करोड़ रुपये की गुरुदक्षिणा के द्रव्य को पाने के बाद अपने लिये उससे अधिक एक कौड़ी की भी कामना नहीं करता—

"जनस्य साकेत निवासिनस्तौ द्वावप्यभूतामभिनन्द्यसत्वौ ।
गुरुप्रदेयाधिकनिःस्पृहोऽर्थी नृपोऽर्थिकामादधिकप्रदश्च ॥

इन सर्गों के बाद जिस स्वयम्वर और रामजीवन आदि का निरूपण है उसका भी अन्तिम लक्ष्य यही है कि उसके द्वारा भारतीय रीति नीति, भारतीय भूभाग की प्राकृतिक छटा और इसके अलौकिक आदर्शों का एक परम समुज्ज्वल प्रतिरूप हमारे सामने अलिखित हो सके। जो इन का आस्वादन करना चाहते हैं वे रघुवंश का रामायण की तरह पारायण अवश्य करें।

## मेघदूत

मेघदूत केवल ११० श्लोक में ही समाप्त हो जाता है। छन्द मन्दाक्रान्ता है। पूर्व और उत्तर के भेद से इसके २ खण्ड हैं। पूर्व मेघ में मार्ग के प्राकृतिक दृश्यों का वर्णन है

और उत्तर में वियोगी यक्ष यक्षिणी के पास अपने सम्वाद को भेजता है पूर्व में ६३ और उत्तर में ४७ श्लोक हैं।

मेघदूत मेघसंदेश के नाम से भी प्रसिद्ध है। छोटा होने से साहित्य दर्पणकार ने इसको खण्ड काव्य माना है। किन्तु बहुत से विद्वान इसके लोकोत्तर आनन्द देने वाले गुणों पर मुग्ध होकर इसको भी महाकाव्य ही मानते हैं।

कालिदास कृत ग्रथों के टीकाकार मल्लिनाथ का मत है कि मेघदूत की रचना श्री वाल्मीकि रामायण के आधार पर की गई है। रामायण में राम भी मारुति को सीता के पास भेजते हैं। मेघदूत के प्रारम्भिक श्लोकों में रामगिरि और सीता के स्मरण से भी यह सम्भावना सत्य ही प्रतीत होती है विक्रमोर्वशीय का लिखते हुए राजा पुरुरवा की वियोग परिस्थिति में इसकी कल्पना हो चुकी थी यह भी कुछ विद्वानों का मत है। वैसे उच्च साहित्य को छोड़कर लोक साहित्य में शुक और काक तथा वायु आदि के द्वारा सन्देश भेजने की रीति प्रायः संसार में चिरकाल से प्रचलित रही है। उसका प्रभाव भी यदि इस काव्य पर हो तो कोई असंगत बात नहीं है।

## मेघदूत में मेघ का मार्ग—

१ से १५ श्लोक तक रामगिरि ( C. P. ) पर्वत-निवासी यक्ष मेघ से अपनी प्रिया के पास सन्देश भेजने का अनुरोध करता है।

१६—मेघ को पश्चिम की ओर मालाश्रेणी पर चढ़ना होगा।

१७-१८—विन्ध्य के पूर्व अमरकूट पर्वत पर (C. I.)

१९-२२—नर्मदा तट

२३—दशार्ण देश

२४-२७—मालव की सुन्दर राजधानी विदिशा।

२८-२९—निर्विन्ध्य और सिन्धु को पार करना।

३०-४३—सिप्रा के तट पर उज्जयिनी।

४४-४८—देवगिरि पर्वत पर कार्तिकेय मन्दिर

४९—दशपुर नगर

५०-५८—यहाँ से मेघ उत्तर की ओर चलता है और मार्ग में ब्रह्मावर्त, सरस्वती और गंगा को पार करता है।

५९-६२—पूर्वोत्तर में हिमालय को पार कर क्रौंच और मानसरोवर पर पहुँचता है। वहाँ गङ्गा के उद्गम द्वार के पास अलका में एक रम्य पहाड़ी पर मेघ यक्ष की प्रिया को देखेगा।

अवशिष्ट श्लोकों में विरहिणी यक्षिणी और सन्देश का वर्णन है।

## मेघदूत की कविता—

कवि ने मेघदूत में जिस काव्य का विकास किया है वह विश्वसाहित्य की एक अनुपम सृष्टि है। इसमें मानव के

काल्पनिक और यथार्थ जगत् का जो सुन्दर समन्वय है वह अद्वितीय है। इसके अतिरिक्त मानव हृदय की यह एक विचित्रता है कि वह सदा एक अभूतपूर्व के अनुसंधान और उसकी प्राप्ति में ही एक विशेष आनन्द का अनुभव करता है। मेघदूत के यक्ष, उसके सन्देशवाहक मेघ एवं उसके मार्गवर्ती पर्वतों, नदियों और नगरों में जिस विश्वव्यापी प्रेम, सौन्दर्य और कर्तव्यपरायणता का मधुर प्रकाश प्रकाशित हो रहा है वह अपनी अभूतपूर्वता के लिए साहित्य संसार में सर्वोपरि है। इस संसार में प्रकृति और मानव का एक अलौकिक सम्मेलन होता है।

प्रेम की प्राथमिक परिस्थिति से लेकर उसकी चरम सीमा एकाकार भावना तक पहुँचने वाले मेघदूत के प्रेम वर्णन से प्रतीत होता है कि यह कवि की प्रौढावस्था में लिखा गया है। इस काव्य का इतना प्रभाव हुआ कि इसके आधार पर लिखे हुए अब अनेक काव्य मिलते हैं।

मालविकाग्निमित्र की कथा—

प्रथम अंक—राजा की सद्भावना। राजा चित्र में मालविका को देखकर पूछते हैं "यह कौन है" महारानी धारिणी बात छिपाना चाहती हैं पर बालिका वसुलक्ष्मी से राजा जान जाते हैं कि चित्रगत सुन्दरी का नाम मालविका है। विदूषक की सहायता से राजा मालविका के सङ्गीतशिक्षक

गणदास का अन्य संगीताचार्य हरदत्त से वादविवाद करा देते हैं। शिष्य परीक्षा के रूप में मालविका को राजा के सामने आना होता है और न चाहते हुए भी देवी धारिणी मालविका को परीक्षा देने की अनुमति देती है।

द्वितिय अंक—मालविका गायन में राजा के प्रति अपने प्रेम को अभिव्यक्त करती है। दोनों इस तरह से पूर्णतया प्रेमपाश में बद्ध हो जाते हैं।

तृतीय अंक—राजा के प्रेम की बात सर्वत्र फैल जाती है। विदूषक मालविका की सखी बकुलावालिका को भी अपनी ओर कर लेता है। उधर अशोकवृक्ष न फूलने पर प्रमदवनपालिका धारिणी से चरण ताड़ना क्रिया के लिए प्रार्थना करती है। धारिणी के चरण रोगाक्रान्त थे इसलिये उसने यदि ५ दिन के अन्दर अशोक खिल जायगा तो तुम्हें पुरस्कृत करूँगी यह कहकर मालविका को अशोक विकास के लिए भेज दिया। राजा भी छिपे-छिपे बगीचे में जा पहुँचे। दोनों का साक्षात्कार हो ही रहा था कि इतने में राजा की दूसरी रानी इरावती आपहुँची। राजा परम लज्जित हुआ और वह रूठकर चली गई।

चतुर्थ अंक—इरावती के कहने से देवी धारिणी ने मालविका और बकुलावालिका को तहखाने में कैद कर दिया। देवी ने रक्षिका को आज्ञा दे दी थी कि वह उसकी नागां-

कित अंगूठी को देखे बिना मालविका को बाहर न निकलने दे। विदूषक ने किन्तु एक काँटे से अँगुली में घाव बना कर रोना शुरू कर दिया और चिल्लाने लगा "साँप ने काट लिया"। वैद्य ने कहा कि नाग अँगूठी से ही इसकी रक्षा हो सकती है। देवीधारिणी अंगूठी दे देती है और विदूषक उसको दिखाकर मालविका को छुड़ा देता है। तदनन्तर राजा मालविका के साथ एकान्त निवास में वार्त्तालाप के लिये जाते हैं। परन्तु इरावती वहाँ भी आ पहुँचती है और विदूषक के षड्यन्त्र का भेद खुल जाता है।

पंचम अँक—प्रवेशक में विदर्भराज के विरुद्ध वीरसेन के विजय की सूचना दी जाती है। दूसरे दृश्य में राजरानी और मालविका के सामने विदर्भ आक्रमण में पकड़कर लाई हुई दो दासियें मालविका को पहचान लेती हैं। उस समय सबको पता लगता है कि—मालविका माधवसेन की खोई हुई बहिन थी। माधवसेन के पकड़े जाने पर उसका मन्त्री सुमति मालविका और अपनी बहिन को अग्निमित्र की राजधानी में ला रहा था पर शत्रुओं द्वारा उसके मारे जाने पर मालविका जंगली लोगों के हाथ लग गई। वीरसेन ने उसको उनसे छुड़ा कर धारिणी के पास भेज दिया था। सुमति की बहिन भी परिव्राजिका के रूप में धारिणी के पास ही आ पहुँची थी और राजा के साथ मालविका के विवाह के लिए सचेष्ट रहती थी। अब यह निर्णय किया

गया कि विदर्भ का आधा राज्य माधवसेन को दे दिया जाय। यह विचार हो ही रहा था कि इधर अग्निमित्र के पुत्र वसुमित्र के विजय का समाचार भी आ पहुँचा इसको अपने यज्ञकी रक्षा के लिये पुष्यमित्र ने सेनापति किया था। पुत्र विजय से प्रसन्न होकर और अशोकवृक्ष के विकास की प्रतिज्ञा को पूर्ण करने के लिये अन्त में देवी धारिणी ने स्वयमेव मालविका का विवाह राजा से करवा दिया और भरत वाक्य के साथ नाटक समाप्त हुआ।

## मालविकाग्निमित्र की आलोचना।

मालविकाग्निमित्र के—

"पुराणमित्येव न साधुसर्वं न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम्।

श्लोक से सिद्ध होता है कि आजकल के संस्कृत पण्डितों की तरह कालिदासकालीन पण्डित भी रामायण और महाभारत आदि की कविता के सम्मुख अपनी ओर से किसी नये काव्य की सृष्टि करना नहीं चाहते थे। (इस समय सैकड़ों वर्षों से नवसाहित्य का विकास इसलिये ही नहीं हो रहा है, कि आधुनिक पण्डित माघ आदि के काव्य की अपेक्षा आधुनिक काव्य को परम हेय समझते हैं) कालिदास के आस पास के समय में अन्य काव्यों के न मिलने का यह भी—एक प्रधान कारण है और बहुत कुछ सम्भव है कि पण्डितों ने उस समय कोई रचना ही न की हो। कालि-

दास ने इस उपेक्षा का अन्त कर अपने नये काव्य की सृष्टि की थी।

श्रीयुत मिराशी कालिदास को निश्चित रूप से गुप्तकालीन मानकर चन्द्रगुप्त की लड़की प्रभावती गुप्ता के विवाह के समय इस नाटक का खेला जाना मानते हैं। सेनापति पुष्यमित्र का किन्तु जैसा ऐतिहासिक वर्णन इसमें है उससे यह नाटक उनके ४००–५०० वर्ष पश्चात् किसी प्रचलित कथा के आधार पर लिखा गया हो ऐसा प्रतीत नहीं होता इसके साथ ही जब हम यह देखते हैं कि अग्निमित्र का इसमें कोई वस्तुतः आदर्श चित्रण नहीं हुआ है तो उससे यह भी सिद्ध होता है कि अग्निमित्र अथवा उनके वंशजों के सामने अग्निमित्र को इरावती के द्वारा इस तरह से अपमानित कराना सर्वथा रुचिकर नहीं हो सकता था। इसलिए कवियों की प्रतिसमय पूर्ण रूप में उद्भासित होनेवाली उक्तियों के आधार पर ही इसलिये किसी समय का कोई वास्तविक निर्णय नहीं किया जा सकता।

विषयरूप में कालिदास सम्बन्धी अन्य विवेचना में अपने विचारों को प्रकटित कर संक्षेप में यहाँ इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि कालिदास की प्रथमकृति होने पर भी मालविकाग्निमित्र—अपने क्षेत्र में अपनी अनुपमता से परिपूर्ण है। इसमें चाहे चरित्र विकास न हो और चाहे इसमें शकुन्तला में झलकने वाली दार्शनिकता की छाप भी न हो पर अपने घटना

वैचित्र्य और दर्शकों के मनः आकर्षण की सामग्री की प्रचुरता से यह किसी हीन नाटक की श्रेणी में नहीं जा सकता। इसके प्रत्येक पात्र में अपनी विशेषता है और वह अपने कार्य को यथावत् पूर्ण करता है। धारिणी का चरित्र इसमें सर्वोपरि है और उसमें हम उसको पत्नी, राज्ञी, स्त्री, माता, दयालुस्वामिनी और एक वीर पुत्रवती तथा धर्म भीरु उच्चमहिला के रूप में सर्वत्र आदर के भाव से सत्कृत पाते हैं। जहाँ एक ओर राजा अपनी कामुकता को कृतार्थ कर रहा है वहाँ दूसरी ओर एक भारतीय नारी भी अपने एक आदर्श पत्नीत्व का परिचय दे रही है।

## विक्रमोर्वशीय-कथा—

प्रथम अंक—एक दिन सूर्योपस्थान के बाद जब पुरुरवा अपने नगर को लौट रहे थे उन्होंने दूर से आते हुए एक आर्तनाद को सुना। वहाँ जाने पर मालूम हुआ कि उर्वशी और चित्रलेखा को एक राक्षस उठा कर ले गया है और उसकी सखियाँ खड़ी हुई रो रही हैं। राजा शीघ्र ही राक्षस के पीछे अपने रथ को ले गये और उनको छुड़ा कर सखियों के पास ले आये। उर्वशी के सचेत होने पर राजा और उर्वशी एक दूसरे को प्रणयभरी दृष्टि से देखने लगे। इतने ही में इन्द्रप्रेषित चित्ररथ भी वहाँ आ पहुँचे और इन्द्र की प्रसन्नता को प्रकटित कर राजा एवं उर्वशी को इन्द्रपुरी में ले जाने के लिये प्रयत्न करने

लगे। उर्वशी को जाना पड़ा किन्तु जाते जाते उसने राजा की ओर इस तरह से देखा कि राजा और भी अधिक कामबाणविद्ध हो गये।

द्वितीय अंक—राजा वियोग में परम उदास रहने लगे। उधर उर्वशी भी चित्रलेखा के साथ छिप कर राजा को देखने के लिये आई। उद्यान में बैठा हुआ जब राजा विदूषक से बात कर रहा था उर्वशी ने भी एक भोजपत्र पर अपने भावों को लिख कर उसके पास फेंक दिया। थोड़ी देर के बाद जब उर्वशी भी अपनी तिरस्कारिणी को हटा कर राजा के सामने आई तो उस समय ही देवी औशीनरी भी वहाँ आ पहुँची। विदूषक ने प्रमाद में भोजपत्र को खो दिया था वह उड़ता हुआ औशीनरी के हाथ में आगया। देवी परम क्रुद्ध होकर वहाँ से चली गई।

तृतीय अंक—स्वर्ग की मण्डली के सम्मुख भरत मुनि प्रणीत नाटक को खेलते हुए उर्वशी अकस्मात् पुरुरवा के नाम का उच्चारण करती है। पाठ को भूलने से मुनि शाप दे देते हैं और इन्द्र की कृपा से फिर वह भूलोक पर राजा पुरुरवा के पास आजाती है। इन्द्र ने आते हुए कह दिया था कि जब तक राजा अपने पुत्र का मुख नहीं देखेगा तब तक वह उसके पास रह सकेगी। इस समय ही देवी औशीनरी भी राजा को प्रसन्न करने के लिये प्रियानुप्रसादन नाम के व्रत को करती है और राजा के साथ चन्द्र-पूजन के लिये मणिहर्म्य नाम के

महल पर जाती है। चित्रलेखा के साथ उर्वशी भी छिपी हुई वहाँ ही आ पहुँचती है। उर्वशी औशीनरी के प्रभाव से प्रभावित होती है। व्रत के अन्त में देवी, उर्वशी के साथ विवाह की राजा को आज्ञा देकर चली आती है।

चतुर्थ अंक—चिरकाल तक आनन्द से रहते हुए एक दिन राजा उर्वशी के साथ गंधमादन जंगल में आ पहुँचते हैं। वहाँ उर्वशी ने जब यह देखा कि राजा एक गन्धर्वपुत्री के सौन्दर्य को देख रहे हैं तो ईर्ष्यावश वह वहाँ से आकर दैववश कार्तिकेय कुंज में जा पहुँची। वहाँ जाते ही लता के रूप में परिणत हो गई। वियोग में पुरुरवा विलाप करते हैं। अन्त में संगमनीयमणि के प्रभाव से वे उर्वशी को प्राप्त कर लेते हैं और वहाँ से एक मेघ पर विहार करते हुए अपनी राजधानी में आते हैं।

पंचम अंक—राजा सानन्द प्रजा पर शासन करने लगे। एक पुत्रप्राप्ति के अतिरिक्त वह सब तरह से सुखी थे। एकदिन एक गृध्र उनकी संगमनीय मणि को लेकर उड़ गया। कुछ देर के बाद सूचना मिली कि वह पक्षी किसी के द्वारा मार दिया गया। तीर की परीक्षा करने से मालूम हुआ कि वह तीर राजा के पुत्र आयुस् का था। राजा परम प्रसन्न हुआ पर यह न जान सका कि उर्वशी ने किस समय उसको जन्म दिया था। अन्ततः नैमिषारण्य के यज्ञ में जाते समय

उर्वशी के गर्भचिन्हों के स्मरण से अपने मनको समझा लिया। इस ही समय च्यवन ऋषि के आश्रम से एक सन्यासिनी एक बालक को साथ में लेकर वहाँ आ पहुँची। बालक को देख कर राजा का हृदय वत्सल भाव से परिपूर्ण हो उठा। उर्वशी को भी बुलाया गया। उसके आते ही सन्यासिनी पुत्र को उसे साथ कर फिर तपोवन में चली गई। उर्वशी ने फिर इन्द्र के शाप के भय से उसने पुत्र को छिपा कर क्यों रक्खा था इसका रहस्य खोल दिया। पुत्र-मुख दर्शन के बाद वह स्वर्ग को भी जानेको तैय्यार हो गई। राजा भी आयुस् को राज्य देकर तपोवन में जाने का विचार कर ही रहे थे कि इसी समय नारद न स्वर्ग से आकर सूचना दी कि दानवों के साथ युद्ध करने के लिये इन्द्र को अभी राजा की सहायता की आवश्यकता है और अतएव उर्वशी उसके साथ रह सकती है। यह सुन कर राजा खिल उठा। नारद ने सब के समक्ष आयुस् को युवराज पद पर आसीन किया और सब हर्षोत्सव मनाने लगे।

### प्रो० कीथ एवं विक्रमोर्वशीय—

प्रो० कीथ विक्रमोर्वशीय में कालिदास को नाट्यकला से सन्तुष्ट नहीं हैं। वे कहते हैं —

"The passionate and undisciplined love of Urvasi is happily displayed, but it is somewhat too far removed from normal life to charm her

magic power to watch her lover unseen and to overhear his conversation is as un-natural as the singular lack of maternal affection which induces her to abandon forthwith her child rather than lose her husband; her love is selfish; she forgets her duty of respect to the Gods in her dramatic act, and her transformation is the direct outcome of a fit of insane jealousy. The hero sinks to a diminutive stature beside her, and, effective in the extreme is his passionate despair in act IV, his lack of self-restraint and manliness is obvious and distasteful. The minor characters are handled with comparative lack of success; the incident of the boy Ayus is forced and the ending of the drama ineffective and flat."

सामान्य दृष्टि से देखने पर यह आलोचना युक्तियुक्त प्रतीत होती है किन्तु इसमें जिस नायिका का चित्रण है उसके जीवन का अध्ययन सर्व प्रथम आवश्यक है। अप्सरा की सृष्टि यद्यपि वैदिक काल में ही हो चुकी थी परन्तु उसका पूर्ण यौवन पौराणिक साहित्य में ही विकसित होता है। उपभोग प्रधान स्वर्ग एक से एक अनुपम सौन्दर्यशालिनी अप्सराओं से परिपूर्ण है। पार्थिव एवं स्वर्गीय दोनों भावों से उद्वेलित हृदय वाली इन अप्सराओं के जीवन की झलक जिस रूप में मिलती है उससे इनकी वास्तविक गतिविधि का कोई पूर्ण

ज्ञान नहीं हो सकता। ये सुन्दर हैं पर निरन्तर परतन्त्र हैं। स्वामी की आज्ञा मान कर महामुनियों के शाप से जलने के लिये भी उनको तैय्यार होना होता है। आज्ञा के बिना विहार के लिये भी वे कहीं पर नहीं जा सकतीं। राक्षस समय-समय पर उनको उड़ा कर ले जाते हैं। देवराज उनकी रक्षा के लिये उत्तरदायी हैं और इसलिये वे उनकी कृतज्ञ भी हैं। भरतमुनि प्रभृति उनका अपने नाटकों के प्रदर्शन में भी उपयोग करते हैं। साराश यह है कि सौन्दर्य, पारतन्त्र्य, विवशता, असत्य-प्रेम प्रदर्शन, आज्ञाकारिता, विलासिता एव उसके साथ-साथ दैवीशक्तियों से सम्पन्न होना आदि का उनमें एक विचित्र सम्मिश्रण होता है।

कालिदास जैसे भावुक कवि के हृदय में इनके लिये सहानुभूति का सचार होना एक स्वाभाविक बात है। विक्रमोर्वशीय की कथा चाहे उसने वैदिक साहित्य से ली हो अथवा अन्य किसी कथानक से, पर उसका ध्येय यह भी हो सकता है कि वह इनके हृदय को भी हृदय के रूप में प्रकटित अवश्य करे। शकुन्तला में भी उसने एक अप्सरा पुत्री और एक अप्सरा माता के जीवन का ही अलौकिक चित्रण किया है। स्वर्ग की वेश्या होकर भी कालिदास की अप्सरायें आत्माभिमान से सम्पन्न होकर प्रेम संसार में अपनी किसी तरह की हीनता को प्रकटित नहीं करतीं।

उर्वशी के प्रेम में कामुकता अवश्य है। वह राजा के

प्रथम दर्शन में ही उस पर पूर्णतया मुग्ध भी हो जाती है और अन्त में वियोग के भय से अपने पुत्र को आश्रम में भी भेज देती है पर इसमें उसका प्रेम सर्वथा स्वार्थमय ही रहा हो इसको निश्चित रूप से स्वीकृत नहीं किया जा सकता। सर्व-प्रथम तो प्रेम का संसार ही विलक्षण है उसमें स्वार्थ परता आदि दोषों का आरोपण करना महा कठिन है। जिस कार्य में मनुष्य की विचार शक्ति काम कर सकती हो स्वार्थपरता अथवा स्वार्थशून्यता का प्रश्न उस कार्य में ही उठ सकता है। प्रेम की उत्पत्ति आकस्मिक होती है। उसका आकर्षण परम वेगशाली होता है और उसके उत्पन्न हो जाने पर फिर उसका अवरोध भी सहज ही में नहीं हो सकता। जिन चरित्रों में आत्मसंयम के गौरव को दिखाया जाता है उनमें प्रेम के आकस्मिकजनक, नेत्रमिलन आदि का चित्रण नहीं होता। प्रस्तुत नाटक में जब सबसे पहले उर्वशी सचेतन होती है उस समय वह एक पुरुष के सौन्दर्य को पूर्णतया देखती है। उस पुरुष के नेत्र साभिलाष और सतृष्ण होकर पहिले से ही उसके रूप का पान कर रहे थे। ऐसी परिस्थिति में प्रेम का उत्पन्न हो जाना कोई अस्वाभाविक घटना नहीं है। पुत्र त्याग में स्वार्थपरता अवश्य झलकती है पर कालिदास ने अपने नाटकों में भारत के जिन आश्रमों का चित्रण किया है एवं तपस्विनियों के जिस जीवन की पुण्यमय आभा दिखाई है उसके रहस्य को समझने के बाद पुत्र की ओर से निश्चिन्त

हो जाना कोई किसी तरह की न्यूनता से पूर्ण घटना नहीं है। जिस आश्रम में परित्यक्ता शकुन्तला की रक्षा होती है और जिस आश्रम में अन्त में शकुन्तला का पुत्र भी अपनी अनुपम शक्ति को सचित करता है वह आश्रमप्रणाली भारत की एक परम प्राचीन सर्वाङ्गसुन्दर प्रणाली थी। रामायण काल में भी उन आश्रमों में पहले विश्वामित्र के साथ राम लक्ष्मण और उसके बाद लवकुश आदि अपनी पूर्णता को प्राप्त कर चुके थे। पति के द्वारा परित्यक्त होने पर भी शकुन्तला वहाँ अपनी पूर्णता में देदीप्यमान थी। यह आजकल के हिन्दूसमाज का दुर्भाग्य है कि अब उसके जीवन की कमियों को पूर्ण करने वाले इन आश्रमों का पूर्ण अभाव हो गया है। इसके अतिरिक्त इस पुत्र त्याग में अपने स्वार्थ की अपेक्षा अपने प्रेमी के हृदय की रक्षा करने के लिये सावधान होना उर्वशी के लिये किसी तरह से दोष पूर्ण नहीं हो सकता। वह इस बात को अच्छी तरह से जानती थी कि उसके जाते ही राजा का हृदय सर्वथा भग्न हो जायगा। उसकी रक्षा करना उसका प्रधान धर्म था। हाँ एक बात अवश्य है कि यदि कालिदास ध्यान से प्रत्यक्ष रूप में देखने वाली उर्वशी से आयुस् को तापसी के साथ देखने पर

"को नुखल्वेष सबाणासन तिष्ठति। (तापसीं दृष्ट्वा) अहो सत्यवती सूचितो मम पुत्रक आयु।"

न कहाते तो परम सुन्दर होता इससे यह सिद्ध हो जाता

कि बीच बीच में उसको पुत्र का भी ध्यान आता था। पुत्र के देखने पर तो मातृ-हृदय के चित्रण में कमी नहीं है पर पहले स्मरण का भी न होना खटकता अवश्य है। पुत्र के देखते ही उसके सामने यह प्रश्न नहीं आता कि अब उसका पुरुरवा से शीघ्र ही वियोग हो जायगा। यह ध्यान तब आता है जब कि वह—

> अद्याहं पुत्रिणामग्र्यः सत्पुत्रेणामुना त्वं।
> पौलोमीसंभवेनेव जयन्तेन पुरन्दरः॥

राजा के इस कथन में इन्द्र का नाम सुनती है और उसके सामने आज्ञा का भूत आकर खड़ा हो जाता है। प्रो० कीथ कहते हैं कि आयुस् का चित्रण हठात् किया गया है पर मैं इसको हठात् न कह कर कालिदास की स्वाभाविकता से यह किया गया है इस बात को मानता हूँ। सन्तान-शून्य प्रेम प्रेम नहीं वह एक निरी निष्फल कामुकता है। वात्सल्य-प्रेमी कालिदास एवं प्रेम की पूर्णता के विधाता कालिदास ऐसे निष्फल प्रेम की कल्पना भी नहीं कर सकते। संगमनीय मणि को हरने वाले पक्षी के वध को एक साधन बना कर आयुस् का प्रवेश कुछ आकस्मिक अवश्य है पर ऐसी घटना सर्वथा एक असंभव घटना नहीं हो सकती।

श्रीयुत कीथ उर्वशी के द्वारा छिप कर देखने में भी अप्राकृतिकता की झलक देखते हैं पर प्राथमिक प्रेम में ऐसी घटना प्रायः होती है यह एक सर्व साधारण बात है। तिरस्कारिणी

के द्वारा उसने ऐसा किया यदि इसमें किसी तरह की अप्राकृतिकता हो तो अप्सरा संसार में ऐसी घटना सर्वथा प्राकृतिक है यह स्वर्ग देव एवं अप्सरा आदि की कल्पना अथवा वास्तविकता से स्वतएव सिद्ध हो जाती है।

राजा के चतुर्थ अङ्क में वियोग के लिए जो कीथ महोदय कहते हैं वह निश्चित रूप से सर्वमान्य है।

## शकुन्तलाख्यान

प्रथम अङ्क—शिकार के लिए घूमते हुए दुष्यन्त का कण्व के आश्रम में प्रवेश। शकुन्तला परिचय एवं प्रेमप्रादुर्भूति। सखी प्रोत्साहन।

दूसरा अङ्क—दुष्यन्त विदूषक-संलाप—राजा को शिकार में प्रवृत्त करने के लिए सेनापति का निष्फल अनुरोध। दो तापसों का प्रवेश और राक्षसकृत विघ्ननिवारण के लिए राजा से अनुरोध। माता का दुष्यन्त को बुलाना। दुष्यन्त माता के पास विदूषक को भेजते हैं और स्वयं आश्रम में प्रवेश करते हैं।

तीसरा अङ्क—दुष्यन्त और शकुन्तला के परस्पर प्रेम की वृद्धि। गांधर्व विवाह। सखियों की सहायता।

चौथा अङ्क—विरहिणी शकुन्तला। अनुसूया और प्रियंवदा का वार्त्तालाप। दुर्वासा आगमन एवं शकुन्तला को शाप। कण्व का आश्रम में लौट कर आना और शकुन्तला को

तापसी गौतमी और दो शिष्यों के साथ दुष्यन्त के घर भेजना। सखियाँ अंगूठी की आवश्यकता समझती हैं।

पाँचवा अंक—राजसभा में दुष्यन्त। गौतमी और दोनों तस्वियों के साथ शकुन्तला का प्रवेश। राजा के स्वीकार न करने पर शकुन्तला का अन्तर्द्धान होना।

छठा अंक—धीवर। नागरिक और दो सिपाही। अँगूठी का उद्धार। विरही राजा का विलाप। स्वर्ग से इन्द्र का निमन्त्रण।

## अभिज्ञानशाकुन्तल—

काव्येषु नाटकंरम्यं तत्ररम्या शकुन्तला।
तत्रापि च चतुर्थोऽक स्तत्रश्लोक चतुष्टयम्॥

अभिज्ञान शाकुन्तल समस्त विश्व की एक अतुलनीय साहित्यिक सम्पत्ति है। कालिदास ने इसमें जिस घटना का चित्रण किया है वह सर्वथा भारतीय होकर भी किसी देश विशेष से ही अपना सम्बन्ध नहीं रखती। यह निश्चित है कि पुनीत भारत की महनीय संस्कृति के उद्यान में ही ऐसे अलौकिक कुसुमों का विकास हो सकता है और कालिदास ने भी इसमें भारतीय-सभ्यता के उच्चादर्शों का ही जगन्मनोहारी सुन्दर चित्रण किया है किन्तु इसके साथ ही हमको यह भी मानना होगा कि भगवान् प्रेम के कोमल एवं कठोर शासन में जिस साधना की आवश्यकता होती है उस साधना की सेवा विश्ववर्ती समस्त मानवों के हृदय में समान

ही होती है। शकुन्तला की यही विशेषता है कि वह अपने व्यक्तिगत जीवन को सर्वोपरि प्रकाशित करती हुई भी जीवन के समष्टिगत भावों में अपने आपको लीन कर देती है।

मैं नहीं कह सकता कि कालिदास ने स्वयं वैसे ही किसी महान् आदर्श को सामने रखकर इस नाटक की रचना की अथवा नहीं की किन्तु इस समय इसका जो स्वरूप हमारे सामने हैं उसका हम जितना ही अधिक मनन करते हैं उतना ही अधिक उसमें एक नवीन से नवीन विशेष चमत्कार सामने आकर हमको चकित करता रहता है।

शकुन्तला, दुष्यन्त और शकुन्तला के प्रेम की ही एक कहानी नहीं है अपितु इस व्यापक प्रेम में समस्त मानव जीवन की अनुभूति और आवश्यकता का एक परम अलौकिक सुन्दर सार है। कुछ समालोचक कह सकते हैं कि नाटक और दर्शन में महान् अन्तर है परन्तु जिस समय किसी आदर्श का विकास होता है उस समय उसमें अपने आप ही सृष्टि के समस्त तत्त्वों का एकीकरण हो जाता है। प्रेम, वास्तविक प्रेम और उच्चप्रेम की यह विलक्षणता है कि वह जीवन के समस्त अन्तस्तल को आलोड़ित कर उसमें से एक परम अलौकिक आनन्दामृत की प्राप्ति किया करता है।

इसके साथ ही यह भी ध्यान रहे कि जिस प्रेम में केवल

इन्द्रियों की तृप्ति होती है और जिसमें कर्तव्यज्ञान का सर्वथा अभाव हो जाता है वह प्रेम शाश्वत शान्ति का जनक नहीं होता। प्रेम अधीरता का उत्पादक होकर भी अपने विकास के लिए परम धैर्य, दीर्घ प्रतीक्षा, उत्कट सहनशीलता, व्यवहार तत्परता, एवं धर्मरक्षा की अपेक्षा रखता है। वह शनैः शनैः इन्द्रियों की क्षणिक चपल वृत्तियों के केन्द्र से ऊपर उठ कर अन्त में एक शान्त एकाकार वृत्ति में आनन्द को विभाजित करता है।

महाभारत की कथा में राजा दुष्यन्त का चित्रण कैसा ही क्यों न हो परन्तु कालिदास ने दुष्यन्त को शकुन्तला के लिये सर्वथा उपयुक्त एक नायक के रूप में चित्रित किया है। राजा जिस समय मृगया के लिये आश्रम के पास पहुँचते हैं उस समय उनके मन में आश्रम के प्रति भक्तिभाव विद्यमान नहीं था। ऋषि कण्व की अनुपस्थिति में शकुन्तला के अथिति-सत्कार को वे इसलिये ही स्वीकृत कर रहे हैं कि—

"सा खलु विदितभक्तिं मां महर्षेः कथयिष्यति"

आश्रम में प्रवेश करते ही किन्तु दक्षिण भुजा स्फुरित होने लगती है और इससे कुछ ही क्षण पूर्व आश्रम के वैखानस भी यह आशीर्वाद दे चुके थे कि—

पुत्रमेवं गुणोपेतं चक्रवर्तिनमाप्नुहि।

इस दैवी विधान का यह फल था कि अन्दर जाने पर सब से पहला दृश्य राजा के सामने सखियों के साथ एकान्त में

घूमती हुई शकुन्तला का ही आया। राजा दुष्यन्त यदि सर्वथा संयमी होते तो वहाँ से दूर हट कर आ सकते थे परन्तु एक नागरिक नायक में इसकी सम्भावना बहुत दूर की थी। आकर्षक सौन्दर्य में यदि आकर्षण हो तो कोई अस्वाभाविकता नहीं है। इसके आगे सखियों की बातें ही ऐसी थीं कि जिनसे दुष्यन्त को कुछ और आगे बढ़ने का साहस हो गया।...... आश्रम में इस प्रेमालाप की समालोचक निन्दा कर सकते हैं किन्तु कालिदास ने शकुन्तला की सखियों से पहले ही यह संकेत करा दिया है कि—

"हला शकुन्तले। यद्यत्रतात सन्निहितो भवेत्।

शकु०—तत. किं भवेत्।

सख्यौ—इमं जीवितसर्वस्वेनाप्यतिथिविशेषं कृतार्थं करिष्यति।"

सखियों की इस बात ने यह सूचना दे दी कि कण्व भी स्वयं दुष्यन्त के साथ सबसे पहले शकुन्तला का सम्बन्ध ही करते।......इसके आगे शकुन्तला की कामावस्था के अन्तिम परिधि में पहुँच जाने पर भी राजा ने उसके शरीर का स्पर्श तब तक नहीं किया जब तक उसने सखियों के सामने शकुन्तला को स्त्री के रूप में अनुगृहीत करने की प्रतिज्ञा नहीं की—

"परिग्रहबहुत्वेऽपि द्वे प्रतिष्ठे कुलस्य मे
समुद्रवसना चोर्वी सखी च युवयोरियम्॥

श्री द्विजेन्द्र शकुन्तला को—"स्नेह, सौहार्द, तेज, करुणा आदि भावों की एक मनोहर सृष्टि" मानते हैं। उनके मता-

नुसार शकुन्तला के पहले ३ अंकों में शकुन्तला का पतन है परन्तु ५ वें अंक में उसका अलौकिक उत्थान होता है वे उत्थान और पतन के अद्वितीय चित्रण' को ही नाटक की सर्वश्रेष्ठता का साधक मानते हैं।

कवीन्द्र रवीन्द्र के कथनानुसार—

शकुन्तला में प्रेम को स्वभाव सौन्दर्य के देश से मंगलमय सौन्दर्य के अक्षय स्वर्गधाम में पहुँचा दिया गया है।

प्रेम के इस अलौकिक स्वरूप को दिखाने के साथ-साथ कालिदास ने इस नाटक में तपोवन एवं नगरों की सभ्यता, मनोवृत्ति और संस्कृति का जो परम मनोहर चित्रण किया है और साथ ही में जिस ब्रह्मतेज और क्षात्रतेज के संघर्ष को दिखाया है वह नाटकीय संसार में अद्वितीय है।

जर्मनी के कविवर गेटे ने—

Wouldst thou the young year's blossoms and the fruits of its decline,
And all by which the soul is charmed, enraptured fed,
Wouldst thou the earth and Heaven itself in one sole name combine ?
I name thee, O Shakuntala ! and all atonce is said.

इस उद्गार में जो वसन्त और ग्रीष्म तथा मृत्युलोक और स्वर्ग का शकुन्तला में सम्मेलन देखा है उसका अभिप्राय

यही है कि शकुन्तला में सर्वप्रथम पार्थिव मनोवृत्ति की प्रधानता होनेपर भी यह नाटक अन्त में सदा एक परम-पवित्र आदर्श की ओर झुकता चला जाता है।

श्री लक्ष्मीधर कल्ला शकुन्तला में

> "किन्तु प्रत्यभिज्ञानाभरणदर्शनेन शापोभिवर्तिष्यते"
> "त्वयाप्यभिज्ञातमात्मानं पश्यामि।

इत्यादि स्थलों में अभिज्ञान का अर्थ प्रत्यभिज्ञा करते हैं।

'In the drama, king Dushyanta stands for Lord Shiva Shakuntala for his Shakti."

"With Kalidasa, as with Pratyabhijna philosophy, universe is the expression of the *Divine Love, or Siva-Parvati cf.* *The various* stages of the development of the drama of Shakuntala viz expression of love or marriage between Dushyanta and Shakuntala, and her conception, joy of love or their love meetings—anguish of love or their separation, non-remembrance of love or Dushyanta's refusal to admit Shakuntala as his wife and recognition of love or their reunion,—with the five कृत्यानि of the प्रत्यभिज्ञा philosophy—

सृष्टिस्थितिसंहारपिधानानुग्रह लक्षणानि पञ्चकृत्यानि।
तत्र पिधानं नाम संस्कारमात्रतया स्थितस्यापि विलीनीकरणम्।
अनुग्रह स्वातन्त्र्य तादात्म्यतया वस्थापनमिति।

प्रत्यभिज्ञावादी के अनुसार परमेश्वर की परम अनुकम्पा से जीव अपने छिपे हुए वास्तविक स्वरूप को पहचानता है। शकुन्तला में जो शकुन्तला और दुष्यन्त का सम्बन्ध शापवश छिप गया था ( विधान ) वह अभिज्ञान ( अंगूठी-प्रत्यभिज्ञा ) के द्वारा अन्त में फिर प्रकाशित हो जाता है। श्री कल्ला ने जिन युक्तियों को दिया है वे निर्बल नहीं हैं। परन्तु अध्यात्म-वाद और आधिभौतिकवाद का इस सृष्टि में इतना विचित्र समन्वय है कि सृष्टि की किसी भी सत्ता और किसी भी घटना को अध्यात्मिक का रूप दिया जा सकता है, इसलिये केवल शकुन्तला ही अध्यात्मिकता के आधार पर लिखी गई हो यह बात सर्वमान्य नहीं हो सकती।

## विक्रमोर्वशीय और शकुन्तला।

शकुन्तला एवं विक्रमोर्वशीय की तुलना करते हुये श्रीयुत विल्सन कहते हैं:—

"The subject of each is taken from heroic mythology, and a royal demigod and nymph of more than human mould are the hero and/heroine of either; there is the same vivacity of description and tenderness of feeling in both, the like delicate beauty in the thoughts and extreme elegance in the style. It may be difficult to decide to which the palm belongs; but the story

of the present play is perhaps more skilfully woven and the events rise out of each other more naturally than in Shakuntala; while on the other hand there is no one personage in it so interesting as the heroine of that drama

"Both the persons and the events are subject to an awful control, whose interferenc invests them with a dignity superior to their natural level. Fate is the ruling principle of the narrative; and the monarch and the nymphs, and the sovereign of the gods himself, are portrayed as subject to the inscrutable and inevitable decrees of destiny."

प्रो० विल्सन विक्रमोर्वशीय को शकुन्तला से भी अधिक मनोहर मानते हैं। यदि श्रेष्ठतर न माना जाय तो कम से कम वे इस नाटक को शकुन्तला से किसी अंश में हीन मानना नहीं चाहते। श्री काले महोदय ने इस विषय की सुन्दर समालोचना की है। वे शकुन्तला को ही अधिक सम्माननीय मानते हैं।

वस्तुतस्तु शकुन्तला और विक्रमोर्वशीय में अनेक समानताओं के होने पर भी उर्वशी की अपेक्षा शकुन्तला के चित्रण में अधिक आकर्षणकारी गुणों के विकास को मान कर भी हमको यह मानना होगा कि दोनों में अपनी-अपनी एक पृथक् विशेषता है।

यह निश्चित है कि शकुन्तला का एक वाक्य भी निरर्थक प्रतीत नहीं होता और विक्रमोर्वशीय के चतुर्थ अंक में उर्वशी के वियोग में राजा का दीर्घ विलाप दर्शक एवं श्रोता के धैर्य को विचलित कर सकता है पर फिर भी कवि ने पुरुरवा और उर्वशी के प्रेम सम्बन्धी एक साधारण वृत्त के आधार पर जिस परम मनोहर वस्तु ( plot ) का विकास किया है वह परम अलौकिक है। उर्वशी एक साधारण स्त्री अवश्य है और वह तपोवन में परिपालित पवित्र शकुन्तला की समता नहीं कर सकती पर प्रेम के संसार में वह भी पुरुरवा के प्रति किसी किंचिदंश में भी दोषपूर्ण भाव को प्रदर्शित नहीं करती। इसके अतिरिक्त केवल शकुन्तला और उर्वशी के आदर्श पर ही ध्यान न देकर यदि हम दोनों नाटकों के मध्यवर्ती अन्य दृश्यों पर ध्यान दें तो कहना होगा कि विक्रमोर्वशीय में अनेक ऐसे स्थल हैं जो इसको शकुन्तला की अपेक्षा अधिक आकर्षक बना देते हैं।

द्वितीय अंक में जिस समय राजा विदूषक से बात कर रहे थे चित्रलेखा उर्वशी के कहने पर अकस्मात् अपनी तिरस्करिणी को हटा कर राजा के सामने आपहुँची—

> "राजा—(सहर्षम्) स्वागतं भवत्यै। भद्रे
> न तथा नन्दयसि मां सख्या विरहिता तया
> संगमे पूर्वदृष्टेव यमुना गंगया विना"।

राजा के यह कहने पर कि गंगा के बिना यमुना की तरह हे लेखे तू उर्वशी के बिना अकेली हीं मुझे विशेष आनन्द नहीं देती। चित्रलेखा कहती है—

"नूनं प्रथम मेघराजिर्दृश्यते पश्चात् विद्युल्लता"

(पहले मेघावली दिखाई देती है और बिजली बाद में चमकती है) उत्तर सर्वथा सौन्दर्य और चमत्कृति से सम्पन्न है और विक्रमोर्वशीय ऐसी चमत्कृतियों से यत्रतत्र सर्वत्र परिपूर्ण है इसके अतिरिक्त श्री के.एम. पनिक्कर महोदय का मत है कि मालविकाग्निमित्र में कालिदास एक सर्वथा पार्थिव-प्रेम का चित्रण करते है. और शकुन्तला में विश्व प्रेम की अभिव्यक्ति है परन्तु विक्रमोर्वशीय एक उच्च आदर्श के संरक्षण को समुज्ज्वल करने वाला कालिदास का सर्वोपरि नाटक है। उर्वशी का स्वर्ग से पृथ्वीलोक में आना और आयुस् को एक पवित्र आश्रम से तत्काल एक पक्षी की हिंसा करने पर दूर कर देना इस आदर्श संरक्षण के सिद्धान्त को पूर्णतया समर्थित करता है।

## कुमारसंभव और शकुन्तला

श्री कवीन्द्र रवीन्द्र ने दोनों की तुलना करते हुए जिस रहस्य को उद्घाटित किया है साहित्य-संसार में वह रहस्य साहित्य की जीवन को उन्नत करने वाली उच्चभावना का एक परम सुन्दर उदाहरण है।

"कुमारसंभव और शकुन्तला की एकत्र तुलना किये बिना रहा नहीं जाता। गूढ़भाव से दोनों काव्यों का वर्णनीय विषय एक ही है। दोनों काव्यों में कामदेव के द्वारा जो मिलन करने का प्रयत्न किया गया है उसमें देवशाप की बाधा आ पड़ी है। वह मिलन असम्पूर्ण और असम्पन्न ही रह गया। तदनन्तर कठिन दुःख और दुःसह विरह-व्रत के बाद जो मिलन हुआ उसकी प्रकृति दूसरे ही प्रकार की है। वह मिलन सौन्दर्य के सारे बाह्य आवरण को हटा कर विरल-निर्मल वेश में कल्याण की शुभदीप्ति से कमनीय हो उठा है।"

"जिस प्रेम में कोई बन्धन नहीं; कोई नियम नहीं, जो सहसा स्त्री पुरुष को अपने वश में करके उनके संयमरूपी किले को तोड़ कर उस पर अपनी विजय-पताका गाड़ देता है उस प्रेम की शक्ति को कालिदास ने स्वीकार किया है, किन्तु उसके निकट आत्मसमर्पण नहीं किया। कालिदास ने दिखा दिया है कि जो अन्धप्रेम हमें अपने कर्तव्य से विमुख करता है वह प्रभु के शाप से खण्डित है, ऋषि के शाप से नष्ट हो जाता है और देवता की क्रोधाग्नि में जल जाता है।"

श्रीकालिदास ने इन दोनों अलौकिक कृतियों में यह सिद्ध किया है कि वास्तविक प्रेम बाह्य सौन्दर्य की अपेक्षा नहीं रखता। पार्वती एवं शकुन्तला अपने पूर्ण यौवन की जगन्मनो-मोहनी मादकता से ही भगवान् शंकर एवं राज्यासन पर स्थित धर्मभीरु दुष्यन्त के हृदय को आकृष्ट करने में समर्थ नहीं

हो सकीं। यह पार्वती की उग्र तपश्चर्या और पुत्रवती तपस्विनी शकुन्तला के जीवन का फल था कि अन्त में वे अपने अभिप्रेत को प्राप्त कर पावन-प्रेम के प्रकाश को सर्वत्र प्रकाशित करती हैं।

कालिदास का गहन अध्ययन करने वाले पाठक का कर्तव्य है कि वह कालिदास के बाह्य शृंङ्गार वर्णन पर ही मुग्ध अथवा लुब्ध न होकर उसके इस आन्तरिक जगत् में विहरण करने का प्रयत्न करे और इस श्लोक में कालिदास की अन्तरात्मा को देखे—

"निनिन्द रूपं हृदयेन पार्वती प्रियेषु सौभाग्य फला हि चारुता।
इयेष सा कर्तुमवन्ध्यरूपतां समाधिमास्थाय तपोभि रात्मन।

शकुन्तला के अन्य रहस्यों के प्रकाशन से यह विमर्श बहुत लम्बा हो जायगा इसलिये अब हम संक्षेपतः शाकुन्तल विज्ञानम् में उनकी ओर संकेत ही कर देते हैं।

## शाकुन्तल-विज्ञानम्

प्रेक्ष्यं यत्र तादृङ्मनुजेन दृश्यं प्रेमैव यस्मिन् विकसेत्समन्तात्।
खगामृगा मानव पादपाद्याः परस्परं यत्र समानभावाः ॥ १ ॥
सुखं व्यतीयुर्विपिने दिनानि वृक्षप्रसेकै कुसुमोच्चयैश्च।
तीर्थाभिषेकैः श्रुतिचिन्तनै र्वा मनोऽपि विश्रान्तिसुखं सिषेवे॥
शान्तिप्रधाने निजरूपमत्ते तस्मिन्नरण्ये निभृतं स्थितेऽपि।
कुतोऽपि हिंसारसलुब्धवृत्ति पौर. परं कश्चन संविवेश ॥ २ ॥
समागतः पुष्पवने प्रवातः प्रालेयपातश्च सरोजवृन्दे।

शीतेऽनिलेहानलदाहतापः छन्नारजोभिः प्रियचन्द्रिका च ॥ ४ ॥
निवार्यमाणोऽपि तपोवनस्थैः "मामा शरान् मुञ्चमृगेषु राजन्।
स्वभावदोषोपहृतः स राज्ञा (पौरः) मृद्वींमृगीं किंतुचकारविद्धाम्॥
एकान्तदेशे प्रियसाधनायां भग्ने वने विप्लव एक आसीत् ।
सन्तोषलोके कटुलालसा च प्रादुर्बभूवाथ कुतोऽपि सद्यः ॥
विकाससर्गेण हृदा प्रयातं चिन्ता तथा विस्मृतिरागते च ।
निजं च सर्वं परमेवजातं स्वाधीनता हन्त हृता क्षणेन ॥
विहाय सर्वानितरप्रदेशान् नदीप्रवाहस्तटमेकमाययात् ।
शप्ता परं केवलसंयमेन तेनापि तीरेण न लालिता सा ॥
मनोहराणां चरणेषु यद्वा सर्वस्वमेवापि समर्प्य मोहात् ।
नैराश्यभिन्नं किमुतत्वमन्यत् प्रायो लभन्ते जगतीह लोकाः ॥
धर्मस्य कामस्य तथोपमर्दे धर्मस्य रक्षा प्रथमं विधेया ।
यद्वाश्रिता कामगतिः फलाय भीमाय शोकाय च यद् विहीना ॥
स्वशक्तिमत्ता निजरूपमत्ता राज्येन मत्ताश्च विशेषतो वा ।
परव्यथां वेत्तिनकोऽपितेषु स्वार्थैकसिद्धौ निपुणा नरास्ते ॥
प्राप्यं भवेद्यत् युगसाधनाभिः क्षणेन तत्प्राप्तुमहो सयत्नैः ।
ससंभ्रमैः किन्तु न भूरिशः किम् प्रमाद्यते हन्तजनैरधीरैः ॥
धैर्येण धातुः कृपया कदाचित् त्यागैः तपोभिः परिपूर्यते या ।
न पूर्यते सा मनसोऽभिलाषा रत्नैरमूल्यै मधुरैः स्मितैर्वा ॥
त्यागप्रधानेऽपिजने न रागः सर्वांशतो याति लयं कदाचित् ।
इत्येव कण्वोऽपिशकुन्तलाया वियोगकाले विचचाल भूरि ॥
वसेन्न किं कोऽपि वने गृहे वा वात्सल्यभावः प्रकृतिस्वभावः ।

अन्यान् रसान् भूरि विशोषयन्तः न तेन शून्या मुनयोऽपि लोके॥
धर्मासने संस्थित एष राजा रूपेण मुग्धोऽपि न धर्मभीतः।
पुत्रेण शून्योऽपि च पुत्रदात्रीं पत्नीं पतित्वेन न पाति हन्त॥
स्वयं मनो या न समर्पणीयं प्रियं हियत्संशयितं विधत्ते।
प्रायो जनाना न मनोऽनुकूलं समर्प्यते यत्स्वयमेव तेन॥
मिथ्यावतारेण विमार्गनेत्रा विडम्बनासारमयेन नित्यं।
लोकप्रपंचेन विसर्जितापि सालौकिक तापसयासमाप॥
लोकात्परे लोकहितैरताः परं पुण्याश्रमाः कस्य न शोकहारिणः।
यत्राबलाः किं शरणं न लेभिरे निर्वासिताः पापभयेन मानवैः॥
तपोवनस्था सुषमा सदाया तपोधनैनैव विपोषणीया।
हिमालयारण्यवहा हि गंगा न शोभते पत्तनपार्श्ववाहा॥
जनप्रवादस्य गति जनानां पुरेषु निन्दासदनेषु सान्ता।
तपस्विवासेषु न तत्प्रसारः सुधः कुवासो भुवि एव लीनः॥
कश्चित्स्मरेत् किंचन वा स्मरेन्न स्मृतिस्थिति किंतु न विस्मरेत्तत्,
सम्मेलनं यत्सकृदेव जातम् प्रसूतिरूपेण विलम्बते तत्॥
द्वयोर्ह्द्दोर्मेलनमेव सत्तु यस्मिन् प्रजाने क्वनु कोऽपि भेदः।
तद्दर्शनात्तत्पितरावभिन्नौ सर्गेपृथङ्नो प्रकृतेर्हिग्रहः॥
अज्ञानता वा यत जानता वा कृतोऽपराधो गुरुरेष देवि।
क्षमस्व सौम्ये शिरसा नतोऽस्मि ततोनृपस्तत्पदयोः पपात॥
प्रवृत्तिमार्गोऽथ निवृत्तिमार्गः भोगश्च योगः प्रकृतिः पुरीच।
त्यागोऽथ रागोऽनुपमो जगत्यां शकुन्तलायां सहजौ प्रजातौ॥

(विद्याधर.)

## सेतुबंधम्

"यं चक्रे कालिदासः कविकुमुदविधुः सेतुनामप्रबन्धम्"। रामसेतुप्रदीप में श्री रामदास की इस उक्ति के आधार पर सेतु-बंध के रचयिता भी श्री कालिदास ही माने जाते हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि इसकी वर्णन शैली परम मनोहर है पर रघुवंश और सेतुबंध दोनों में केवल राम की कथा का ही प्रतिपादन, आरम्भ की विष्णुस्तुति, कादम्बरी से मिलते-जुलते दृश्यों का चित्रण, स्थान-स्थान पर समास-बाहुल्य, हाल की आर्याओं की अनुकृति की झलक एवं कुछ स्थलों पर कल्पना-शैथिल्य—इसमें कालिदास की कृति का दर्शन नहीं कराते। इसके विपरीत इसकी ऋतुओं का वर्णन ऋतुसंहार से पूर्णतया मिलता है एवं इसमें वैदर्भी का विकास भी कम नहीं है। पर यहाँ विस्तारभय से विशेष न लिख कर हम इतना ही निवेदन करते हैं कि साहित्य रसिक इसका अध्ययन अवश्य करें काव्य-संसार में यह भी अपना एक अद्वितीय स्थान रखता है।

## पूर्व सूरि एवं कालिदास

वाल्मीकि एवं व्यास में भारत की एक पैतृक सम्पत्ति है। भारत का महान् से महान् भी कवि उनके किसी तरह के भाव अथवा उनकी कथा को अपनाने में संकोच नहीं करता। कालिदास के काव्यों में इन दोनों का पूर्ण प्रभाव है। अन्यान्य स्थलों पर कालिदास की कविता को रामायण एवं महाभारत

के अन्यान्य वर्णनों से पूरी उत्तेजना मिली है। इस सादृश्य का अनुभव एवं इसका आनन्द उनको ही प्राप्त हो सकता है जो यथावत् इनके समस्त ग्रंथों का पारायण करें। हम यहाँ संक्षेप में केवल २-३ उदाहरण देते हैं।

वर्षोदकाप्यायितशाद्वलानि प्रवृत्तनृत्तोत्सव बर्हिणानि।
वनानि निर्विष्टबलाहकानि पश्यापराह्णेष्वधिकं विभान्ति।

रघुवंश के द्वितीय सर्ग में इस दृश्य को ही—पश्य, के स्थान में पश्यन् लगाकर कालिदास—सपल्लवोत्तीर्ण-वराह-यूथान्यावास वृक्षो-मुख बर्हिणानि। ययौमृगाध्यासित शाद्वलानि श्यामायमानानि वनानि पश्यन्॥ इस रूप में वर्णित करते हैं। इसके आगे—समुद्वहन्तः सलिलातिभारं बलाकिनो वारिधरा नदन्त। महत्सु शृङ्गेषु महीधराणां विश्रम्य विश्रम्य पुनः प्रयान्ति—वाल्मीकि के इस श्लोक को मेघदूत के श्लोकों में कालिदास ने अनेक सुन्दर स्थलों पर विभक्त कर दिया है।

कालिदास—चकितहरिणीप्रेक्षणाम्। वाल्मीकिः—मृगकन्यामिव त्रस्तां वीक्षमाणा समन्ततः।

कालिदास—पक्वबिम्बाधरोष्ठी—वाल्मी०—तस्याः पुन बिम्बफलाधरोष्ठम्—प्रभृति उदाहरण,प्रसिद्ध ही है।

अभावादीनि भूतानि भावमध्यानि भारत। अभाव निधनान्येव तत्र का परिदेवना। महाभारत के इस श्लोक के अभिप्राय

को ही श्री कालिदास ने—"मरणं प्रकृतिः शरीरिणाम्" के सुन्दर पद में और भी अधिक परिस्फुटित किया है।

## कालिदास और भास

नाटकीय संसार में भास की प्रसिद्धि परम प्राचीन है। कालिदास स्वयं मालविकाग्निमित्र में

"प्रथितयशसां भास कविपुत्र सौमिल्लका दीनां प्रबन्धा नतिक्रम्य वर्तमानकवेः कालिदासस्यक्रियायां···कथं मानः" कह कर भास की ख्याति को स्वीकृत करते हैं। भास ने केवल शृंगार रस की अपेक्षा शृंगार, वीर एवं करुण तीनों रसों को अपने नाटकों में अधिक पूर्णतया अपनाया है। मानव-जीवन के वास्तविक चित्रण को ध्यान में रखते हुए भास ने कल्पना की अपेक्षा जीवन के दैनिक कर्मों के वर्णनों में ही अपनी विशेष अभिरुचि को प्रकटित किया है। केवल रस परिपाक भास का ध्येय नहीं है। वह कवि नहीं अपितु शुद्ध नाटककार है। उसका पात्र किसी एक ही भाव में मग्न ॥ रहता हुआ प्रति-क्षण किसी न किसी एक नवीन क्रिया में अपने स्वभाव का विकास दिखाता है। अलंकार वैचित्र्य की अपेक्षा स्वाभाविक रूप में मनोगत भावों को प्रकटित करना भास को अधिक प्रिय लगता है। पद्य की अपेक्षा गद्य में वार्तालाप को व्यापार प्रगतिशील और मनोहर बनाना भास के नाटकों की विशे-षता है। भास वस्तु वर्णन में उसके वास्तविक रूप का ही

चित्रण करते हैं। किन्तु कालिदास उसमें एक नवीन सौन्दर्य की सृष्टि करते हैं।

भास प्रकृति-प्रेमी हैं किन्तु कालिदास की प्रकृति में जिस तरह का मानव के साथ एक अभेद सम्बन्ध है वह भास की प्रकृति में स्फुट नहीं होता।

कालिदास स्थान स्थान पर मानव हृदय की तरंगों को लताओं और प्रकृति के अन्यान्य पदार्थों में सर्वथा एक भाव से उद्वेलित दिखाते हैं—

शकुन्तला के प्रारम्भ में ही जब सब से प्रथम दुष्यन्त ऋषि कुमारियों के सौन्दर्य को देखते हैं तो वह उठते हैं कि—

"दूरीकृता खलु गुणैरुद्यानलता वनलताभिः।

आश्रमवासिनी एवं नगर-निवासिनी युवतियों का यहाँ उद्यानलता और वनलता के साथ कितना एकीकरण है इस का अनुमान सहृदय स्वयं कर सकते हैं।

आगे फिर—

"एष वातेरितपल्लवाङ्गुलीभिः त्वरयतीव मां केसर वृक्षक"

शकुन्तला की इस उक्ति में और प्रियंवदा के—

"हला शकुन्तले, अत्रैव ताव-मुहूर्तं तिष्ठ, यावत्त्वयोपगतया लता—सनाथ इवायं केसर वृक्षः प्रतिभाति"—

कथन में प्रकृति और मानव में किसी तरह का भेद नहीं रहता। समस्त शकुन्तला में प्रकृति और मानव का यह जीवन

ओतः प्रोत हो रहा है। अन्य कवि स्त्री एवं पुरुषों के अंगों के लिये कमल आदि को उपमान बना लेते हैं पर कालिदास वृक्षों के लिये भी शकुन्तला को लता का स्वरूप दे देते हैं।

भास भी कुछ स्थलों में इस ओर झुक अवश्य जाते हैं अभिषेक में भास सीता के वर्णन में—

असितभुजग कल्पा धारयन्त्येकवेणी
करपरिमितमध्या कान्तसैसक्तचित्ता
अनशनकृशदेहा वाष्पसंसिक्त वक्त्रा
सरसिजवनमालेवातपे विप्रविद्धा ॥

भास की विशेषता उसकी स्पष्ट वीर उक्तियों में है। स्त्री पात्रों की अपेक्षा उसने पुरुष पात्रों का चित्रण विशेषरूप से किया है।

भास की प्रतिमा नाटिका के—

"अथवा सर्व मलंकारो भवति सुरूपाणाम्" । ( सुन्दर रूप वालों का सब कुछ शोभा देता है ) इत्यादि स्थलों का कालिदास के—किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्। शकुन्तला ( मधुर आकृति वालों के लिये कौनसी वस्तु शोभा देने वाली नहीं होती) इन स्थलों पर पूर्ण प्रभाव है। कालिदास ने भास के नाटकों का अध्ययन किया था इसको वे स्वयं स्वीकृत करते हैं। भास किन्तु जिस बात को गद्य में कहते हैं कालिदास उसको ही परिमार्जित कर एक मनोहर संगीत में प्रतिध्वनित कर देते हैं।

## कालिदास और अश्वघोष

यह निश्चित है कि अश्वघोष महान् कवि थे। कालिदास की अपेक्षा उनके काव्यों में कुछ स्थलों पर पद रचना एवं भावव्यक्ति में शैथिल्य अवश्य है पर फिर भी, उनका काव्य कालिदास की तुलना में सर्वत्र हीन है इसको कोई नहीं कह सकता। अश्वघोष के काव्य में प्रसाद गुण की कमी नहीं और उसमें कहीं-कहीं पर जैसा हृदयहारी माधुर्य है एवं जैसे सुन्दर वर्णन हैं उनके आधार पर यदि कोई यह कहे कि कालिदास ने कई स्थलों पर अश्वघोष का अनुकरण किया है तो उसके इस कथन में किसी तरह का पक्षपात ही नहीं हो सकता। विद्वानों में इस विषय पर दो पक्षों का हो जाना एक स्वाभाविक प्रवृत्ति है।

निम्न लिखित श्लोकों में भाषा और भाव की एक विलक्षण समता के कारण पारस्परिक अनुकरण की आशंका एक यथार्थ आशंका है। कुछ पद तो आपस में इतने मिलते हैं कि उनसे यह प्रतीत होने लगता है मानो दोनों कवि समकालीन थे और किसी दरबार में विभिन्न रीति से एक ही समस्या की पूर्ति किया करते थे।

तां सुन्दरीं चेन्नलभेत नन्दः सा वा निषेवेत न तं नतभ्रूः।
द्वन्द्वं ध्रुवं तद् विकलं न शोभेतान्योन्यहीनाविव रात्रिचन्द्रौ। सौन्दर०

परस्परेण स्पृहणीयशोभं नचेदिदं द्वन्द्वमयोजयिष्यत्।

अस्मिन् द्वयेरूपविधानयत्नः पत्युः प्रजानां वितथोऽभविष्यत् । कुमा०
सोऽनिश्चयान् नापि ययौ न तस्थौ तरंस्तरंगेष्विव राजहंसः । सौन्दर०
मार्गाचलव्यतिकराकुलितेव सिंधुः शैलाधिराजतनया न ययौ न तस्थौ । कु०
यशोधरां नाम यशोविशालां तुल्याभिधानां श्रियमाजुहाव । अश्व०
मेनां मुनीनामपि माननीयां आत्मानुरूपां विधिनोपयेमे ॥

इन भावों में किन्तु कोई एक ऐसी असाधारण कल्पना नहीं है जिसके समान और कोई कल्पना हो ही नहीं सकती थी अथवा कालिदास एवं अश्वघोष के समान महाकवि जिसकी स्वतंत्र उद्‌भावना नहीं कर सकते थे। कवि जिस समय अपनी रचना करते हैं उस समय वे पुस्तकों को खोल-कर पद्यों की रचना नहीं करते। काव्य की उद्‌गमस्थली सदा अपनी एक स्वतन्त्र गति रखती है।

कालिदास यदि अश्वघोष का अनुकरण करते तो उसका सादर स्मरण अवश्य करते यह उनके—"भास सौमिल्ल प्रभृतीनां" और "पूर्वसूरिभिः" आदि श्लोकों से सहज ही में अनुमानित किया जा सकता है। बौद्धप्रतिद्वन्द्विता में कालि-दास ऐसा न कर सके इस तरह की आशंका एक आधुनिक आशंका है। ब्राह्मणों और बौद्धों में प्रतिस्पर्धा होने पर भी उच्च विद्वानों में प्रतिस्पर्धा के तुच्छ भाव जागृत नहीं होते। इसके अतिरिक्त यदि प्रतिस्पर्धा होती तो अश्वघोष की नकल कर कालिदास किस बल पर बौद्ध विद्वानों के सामने आने का

साहस कर सकते थे। सब से अधिक विशेष विचारणीय बात यह है कि रघुवंश कालिदास की सब से अन्त की कृति है। शकुन्तला आदि की रचना के बाद वे अश्वघोष की नकल करने गये हों, यह एक सर्वथा अविश्वसनीय वार्ता है। पुरुषों में जिस तरह से समान आकृति प्रायः मिल जाती है इस तरह से कवियों के शब्द और भावों की समता भी स्वतएव कभी-कभी अनायास में ही हो जाती हैं।

बहुत से ग्रंथों की रचना इन दोनों कवियों से पूर्व की है और क्योंकि उनका पारायण अन्यान्य कारणों से समय-समय पर दोनों ही के द्वारा किया गया था इसलिये उनके भावों की स्मृति घटना विशेष की समता के कारण इन श्लोकों की रचना के मूल में आगई हो तो कोई आश्चर्य नहीं है। रामायण महाभारत के भावों को लेने में महाकवि भी अपनी मौलिकता में किसी तरह की कमी का अनुभव नहीं करते थे इसका स्पष्ट प्रमाण संस्कृत के प्राय. प्रत्येक काव्य से मिल सकता है। श्री वाल्मीकि रामायण के साथ-साथ पौराणिक सहित्य में भी काव्य की कमी नहीं है। पुराणों के कुछ अंश कालिदास के अनन्तर भी बनाये गये होंगे परन्तु उनका बहुत कुछ रूप कालिदासादि कवियों से पूर्व ही बन चुका था। कालिदास से पूर्ववर्ती संस्कृत काव्य में पुराणों का प्रधान हाथ है। कुछ कथाओं में इतने सुन्दर श्लोक हैं कि यदि उनको पुराणों की और सामग्री से पृथक कर संगृहीत

किया जाय तो वे स्वयं एक सुन्दर काव्य की रचना कर देते हैं। अनुकरण के इस प्रश्न को छोड़कर अन्य विषयों में यदि इन दोनों की तुलना करें तो इतने ही में इनके भेद का ज्ञान हो जाता है कि अश्वघोष वैराग्य के समर्थक हैं और कालिदास अनुराग के मधुर आकर्षण पर मत्त होते हैं।

## कालिदास और दिङ्नागाचार्य

स्थानादस्मात्सरसनिचुलादुत्पतोदङ्मुखः खं
दिङ्नागानां पथिपरिहरन् स्थूलहस्तावलेपान्। मेघ०

श्रीमल्लिनाथ इस श्लोक में "दिङ्नागानां" पद से दिङ्नागाचार्य का संकेत करते हैं। यह निश्चित है कि दिङ्नागाचार्य ४५७ शताब्दी से पूर्व ही बौद्धों में एक प्रसिद्ध विद्वान् हो चुके हैं। अब उनकी कुन्दमाला के प्रकाशित होने पर कालिदास और दिङ्नाग-सम्बन्धी यह प्रश्न और भी अधिक महत्त्वपूर्ण बन गया है। किन्तु क्योंकि कालिदास के काल का निर्णय अब तक नहीं हुआ और क्योंकि विशेषतया विद्वान् कालिदास को विक्रम की प्रथम शताब्दी में ही मानते हैं इसलिए इन दोनों कवियों की प्रतिस्पर्धा में कहाँ तक सत्य है इसका कोई निर्णय नहीं किया जा सकता। यहाँ हम दोनों कवियों की कुछ कविताओं के नमूने उपस्थित करते हैं। पाठक

स्वयमेव उनके तारतम्य और साम्य का आस्वादन कर अपने सिद्धान्त को स्थिर कर लें। कुछ ऐसे स्थल अवश्य हैं जहाँ दोनों कवियों का भावसाम्य सर्वथा आश्चर्यजनक है।

कुन्दमाला के तृतीय अंक में जब सीता अकस्मात् ही राम के शब्द को सुनती हैं तो कहती हैं—

"निरूपयामि तावन् क एष इति। अथवा न युक्तं मयाज्ञात्वा परमार्थस्थाने दृष्टिं विसर्जयितुम्। किमत्र ज्ञातव्यम्?

नाथनाह्वयनिभे शरीरे परपुरुषशब्दो रोमांचमहर्षेण।

शकुन्तला में दुष्यन्त शकुन्तला को देखकर ठीक इसी भाव को व्यक्त करते हैं—

असंशयं क्षत्रपरिग्रहक्षमा, यदार्यमस्यामभिलाषि मे मनः।
सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः॥

कुन्दमाला के तृतीय अंक में ही फिर आगे जब ऋषि राम को देखते हैं तो राम के आने पर वन की कैसी अवस्था हो गई है उसका वर्णन करते हैं—

मन्दं वातिसमीरणो न परुषा भासो निशाधिपो
न त्रस्यन्ति वनान्यशंकमधुना मृग्योऽपि सिंहैः सह।
मध्याह्नेऽपि न याति गुल्मनिकटं छाया तदध्यासिता
व्यक्तं सोऽयमुपागतो वनमिदं रामाभिधानो हरिः॥

दिङ्नागाचार्य के इस वर्णन के साथ रघुवंश के द्वितीय सर्ग में जब दिलीप वन में आते हैं तो—

शशाम वृष्टयापि विना दवाग्निरासीद्विशेषा फलपुष्पवृद्धिः
ऊनं न सत्वेष्वधिको बबाधे तस्मिन् वनं गोप्तरि गाहमाने ।

सीता को छोड़ते समय लक्ष्मण कहते हैं—

एते रुदन्ति हरिणा हरितं विमुच्य हंसाश्च शोकविधुराः करुणं रुदन्ति ।
नृत्यं त्यजन्ति शिखिनोऽपि विलोक्य देवीं तिर्यग्गता वरमीनपरं मनुष्याः ॥

शकुन्तलागमन के समय ठीक यही वर्णन—उद्गलितदर्भकवला मृग्यः परित्यक्तनर्तना मयूराः—में मिलता है।

## भवभूति एवं कालिदास

दोनों महान् नाटककार थे। अपने-अपने क्षेत्र में इनकी *प्रतिभा का विकास अनुपम था। दोनों ही रससिद्ध कवि* एवं दोनों ही नानाशास्त्रों के मर्मज्ञ थे। देश-भेद, समय-भेद एवं रुचि-भेद के कारण इनके प्रतिपाद्य विषय और इनकी शैली में अन्तर अवश्य आ गया है, परन्तु फिर भी भावोद्रेक एवं रसपरिपाक की शक्ति में दोनों का परम मनोहर समन्वय होता है।

कालिदास और भवभूति के काल में ६-७ शताब्दियों का अन्तर आ चुका था। कालिदास के समय में रामायण, महाभारत, भास एवं भरतमुनि प्रभृति प्राचीन भारतीय साहित्य और संस्कृति का ही प्राधान्य था, परन्तु भवभूति से पूर्व समस्त भारतीय प्राचीन साहित्य के साथ-साथ कालिदास,

अश्वघोष, भारवि दण्डी एवं बाण के समान महाकवि एवं नाना स्मृतिकारों तथा दार्शनिकों का भी उद्गम हो चुका था।

कालिदास काल में वैदिकयुग की प्रधानता थी परन्तु भवभूति के समय ने बौद्धों के उत्थान और पतन का भी एक विशाल अनुभव कर लिया था। इतने कवियों और शास्त्रों के प्रचार के बाद उत्पन्न होनेवाले महान् भवभूति में इसलिए यदि पाण्डित्य का अभिमान एवं सबसे बढ़कर कुछ कहने की प्रवृत्ति हो तो कोई आश्चर्य का विषय नहीं है। कालिदास-काल में भारत का गौरव अक्षुण्ण था। यहाँ के नागरिक सब तरह से सुख-सम्पन्न थे, परन्तु भवभूति का भारत नाना तरह के यवनों से आक्रान्त हो चुका था। इसलिए जहाँ कालिदास शृंगार की ओर विशेषतया झुकते हुए कोमल और आनन्दमय जीवन का ही विशेष चित्रण करते हैं वहाँ भवभूति गृहस्थ के जटिल जीवन की कठोर समस्याओं को सुलझाते हुए एक परम गम्भीर और करुणापूर्ण मानव-जीवन की परिस्थिति का वर्णन करते हैं।

कालिदास प्रेम की उस गति का विशेष वर्णन करते हैं जिसमें प्रेम का प्राथमिक विकास होता है, परन्तु भवभूति विशेषतया उस परिस्थिति का विकास करते हैं, जिसमें समय पाकर प्रेम एक परम अनिर्वचनीय परिधि में पहुँच जाता है।

अद्वैतं सुखदुःखयोरनुगतं सर्वास्ववस्थासु यद्
विश्रामो हृदयस्य यत्र जरसा यस्मिन्नहार्यो रसः ।
कालेनावरणात्ययात् परिणते यत्स्नेहसारे स्थितं
भद्रं तस्य सुमानुषस्य कथमप्येकं हि तत्प्राप्यते । —उत्तर०

कालिदास यदि उत्तर प्रदेश पर मुग्ध हैं तो भवभूति दक्षिण पर ।

अयं अविरल-अनोकहनिवहनिरन्तरस्निग्धनीलपरसरारण्यपरिणद्ध गोदावरीमुखरकन्दरः सततमभिष्यन्दमानमेघमेदुरितनीलिमा अनस्थानमध्यगो गिरिः प्रस्रवणोनामः

कालिदास व्यंजनाशक्ति के उपासक हैं। परिमित शब्दों में अपने भाव को इंगित कर देना यह कालिदास की विशेषता है। भवभूति भाव-व्यक्ति के लिए भाषा का संकोच करना नहीं चाहते। भवभूति की अभिधाशक्ति में भी एक परम चित्ताकर्षक वैचित्र्य है। हृद्गत भावों को अभिव्यक्त करने के लिये जिस भाषा का प्रयोग भवभूति करते हैं, संस्कृत साहित्य में वह सर्वथा अनुपम है।

नाटकों को छोड़कर किन्तु जब काव्यों की ओर दृष्टिपात करते हैं तो यह मानना ही होगा कि भवभूति की अपेक्षा कालिदास का क्षेत्र परम विशाल था। रघुवंश आदि में कालिदास ने जिस व्यापक जीवन का चित्रण किया है उसका विशद विकास भवभूति ने किसी स्वतन्त्र काव्य को लिखकर नहीं किया। मेघदूत के कुछ श्लोकों का अनुकरण मालती-

माधव में भवभूति ने किया है और उसमें सौन्दर्य भी है, पर यह अनुकरण एक प्रत्यक्ष अनुकरण ही है।

दैवात्पश्येर्जगति विचरन्निच्छया मत्प्रियां चेत्
आश्वास्यादौ तदनुकथये माधवीयामवस्थाम् ।
आशातन्तुर्न च कथयतात्यन्तमुच्छेदनीयः
प्राणत्राणं कथमपि करोत्यायताक्ष्याः स एकः ॥ —मालतीमाधव

प्राकृतिक चित्रण एव यथार्थ के वर्णन में किन्तु भवभूति कालिदास की अपेक्षा अनेकस्थलों में अपनी गंभीर वर्णन शैली औररसानुकूल भाषा के प्रयोग से आगे बढ़ जाते हैं। कालिदास प्रकृति के केवल सुन्दर स्थल और मानव-जीवन से साम्य रखनेवाले स्वभाव का ही चित्रण करते हैं। भवभूति प्रकृति का प्रकृति के रूप में वर्णन करते हैं। केवल किसी एक कोमलता अथवा मनोमोहक पुष्प के सौन्दर्य पर ही मुग्ध न होकर भवभूति प्रकृति के उस रूप पर अधिक मत्त हो जाते हैं जहाँ एक साथ ही सघन वन, हिंस्र जन्तुओं का भयानक गर्जन, बड़ी-बड़ी नदियों का घर्घर शब्द और पर्वतों गुफाओं की प्रतिध्वनि मानव-मन पर एक विलक्षण सम्मोहन डाल देती है।

संक्षेपतः श्री काले के मतानुसार—

"The plays of Kalidasa on the whole do not much aim at giving a realistic picture of the life of the society of his time, Bhavabhuti's do. The characters of Kalidasa are more romantic and

idealistic in their conception; those of Bhavabhuti are more realistic and varied.

## कालिदास और गंगादेवी

मधुरा विजय नाम के काव्य में गंगादेवी (१३६७ A. D. विजयनगर के प्रतापी महाराजा कम्पन की रानी) ने कालिदास का स्मरण—

"दासतां कालिदासस्य कवयः केन विभ्रति।
इदानीमपि तस्यार्थानुपजीवन्त्यमी यतः॥

इस श्लोक के द्वारा किया है। यह राज्ञी महाकवियों की श्रेणी में रक्खी जा सकती है। इसका काव्य परम मधुर एवं कालिदास की तरह प्रसादगुण से सम्पन्न है। मधुराविजय में इसने स्थान-स्थान पर अन्यान्य महाकवियों की शैली का अनुकरण किया है पर इसका काव्य विशेषतया कालिदास की वर्णनशैली से ही अनुप्राणित है। विस्तारभय से पूर्ण विवेचना न कर हम पाठकों से अनुरोध करेंगे कि वे मधुरा-विजय को अवश्य पढ़ें। देशप्रेम की भावना के लिए यह काव्य संस्कृत साहित्य में अद्वितीय है।

अयोध्या के अधिदेवता ने कुशावती में विद्यमान कुश के सामने उजड़ी हुई अयोध्या का रघुवंश में जो वर्णन किया है उसके आधार पर ही गंगादेवी ने विजयनगर के महाराज कम्पन के सम्मुख तुरुष्कों द्वारा दक्षिण के आक्रान्त

होने पर उसकी कैसी हृदयविदारक दशा हो रही है इसका एक अज्ञात स्त्री के द्वारा वर्णन जिस रूप में किया है वह कहीं-कहीं पर अपने भावावेश के कारण अपने गुरु से भी आगे बढ़ जाता है।

"अधिरङ्गमवाप्तयोगनिद्रं हरिमुद्वेजयतीति जातभीतिः।
पतितं मुहुरिष्टिकानिकायं फणचक्रेण निवारयत्यहीन्द्रः॥
धुरा जम्बुकयाटसम्पुटानि स्फुटदूर्वाङ्कुरसन्धिमण्डपानि।
श्लथगर्भगृहाणि वीक्ष्य दूये भृशमन्यान्यपि देवताकुलानि॥
मुखराणि पुरामृदङ्गघोषैरभितो देवकुलानि यान्यभूवन्।
तुमुलानि भवन्ति फेरवाणां निनदैस्तानि भयंकरैरिदानीम्॥
अतिलङ्घ्य चिरन्तनीं स्वसीमामपदेऽर्पितजीवनप्रवृत्तिः।
मुहुरुत्पथगामिनी तुलुष्कानधुना ह्यनुकरोति सह्यकन्या॥
सततावरधूमसौरभैः प्राङ् निगमोद्घोषणवद्भिरग्रहारैः।
अधुनाजनि विस्रमांसगन्धैरधिकक्षीरतुलुष्कसिंहनादैः॥
मधुरोपवनं निरीक्ष्य दूये बहुशः खण्डितनालिकेरपण्डम्।
परितो नृकरोटिकोटिहारप्रचलच्छूलपरम्परापरीतम्॥
रमणीयतरो बभूव यस्मिन् रमणीनां मणिनूपुरप्रणादः।
द्विजशृङ्खलिकाखलात्क्रियाभिः कुरुते राजपथः स्वकर्णशूलम्॥
हिमचन्दनवारिसेकशीतान्यभवन् यानि गृहाङ्गणानि राज्ञाम्।
हृदयं मम खेदयन्तितानि द्विजवन्दीनयनाम्बुदूषितानि॥
न तथा कटुयूत्कृतादूव्यथा मे हृदि जीर्णोपवनेषु घूकलोकात्।
परिशीलितपारसीकवाग्भ्यो यवनानां भवने यथा शुकेभ्यः॥

## कालिदास और शेक्सपीयर

कवि कवि है। वह किसी देश में भी क्यों न हो परन्तु अपनी सर्वतोमुखी मेधाशक्ति से वह विश्व के समस्त वाह्य एवं अन्तर्वर्ती रहस्य को हस्तामलकवत् देखकर अपनी संगीतमय भाषा में उसको अभिव्यक्त कर जाता है। कालिदास और शेक्सपीयर दोनों कवि थे। उनमें यदि कोई अन्तर है तो यह यही कि कालिदास भारतीय हैं और शेक्सपीयर पाश्चात्य जगत् के प्रतिनिधि। मानव पूर्व एवं पश्चिम में सर्वत्र समान होकर भी अपनी-अपनी संस्कृति के भेद से भिन्नता को प्रतिफलित अवश्य कर देता है। भारतीय संस्कृति सत्त्व-गुण-प्रधान, आत्मिक आदर्श-ओत:प्रोत एवं प्रतिक्षण धर्म के पावन स्रोत से सिंचित है। उसका लक्ष्य केवल भूलोक-वर्ती जीवन का सौख्य ही नहीं होता। वह सदा अलौकिक आदर्शों की प्राप्ति की साधना में निरत रहने में ही अपनी शाश्वत शान्ति का अनुभव करती है। पाश्चात्य जगत् इसके विपरीत ऐहलौकिक जीवन को ही सर्वेसर्वा मानता है। उसकी दृष्टि में मनुष्य का यह ६०-७० वर्षों में सीमित रहनेवाला जीवन ही सबसे अधिक रहस्यमय और सबसे अधिक आकर्षक है। वह सतोगुण की अपेक्षा रजोगुण से अधिक परि-प्लावित है। आधिभौतिकता में लीन रहना ही उसकी चरम सीमा है। शेक्सपीयर इस आधिभौतिक जीवन में प्रतिक्षण

उठनेवाली विचार-लहरी के परम निपुण विश्लेषक हैं, परन्तु कालिदास केवल इस जीवन के चित्रण में ही अपनी प्रतिभा को मर्यादित न कर उससे आगे उस लोक में विहार करते हैं जहाँ मानव मानव ही न रहकर एक विश्वव्यापी अलौकिक सौन्दर्य का प्रकाशक परम तेजःपुंज बन जाता है।

## कालिदास की निरीक्षण-शक्ति

समय-समय पर जीवन में ऐसे अवसर आते हैं जब अकस्मात् प्रकृति एवं नागरिक जीवन में एक विलक्षण सौन्दर्य का प्रकाश प्रकाशित होता है और रसिक आनन्द के उद्रेक से परिपूर्ण हो जाता है। कालिदास के जीवन में ऐसे अवसरों का प्राचुर्य दिखाई देता है। वह किसी स्थान में पहुँचकर सहसा ही एक क्षण में एक व्यापक दृश्य को देख कर उस पर मस्त हो जाता है। ऐसे स्थलों में उसके आश्रम, समुद्र और नगरों को देखने के बाद उठनेवाले भाव परम मनोहर हैं। रघुवंश के १४ सर्ग में जब राम अयोध्या की शोभा को देखने के लिये अपने प्रासाद पर खड़े होते हैं तो—

> ऋद्धापणं राजपथं सपश्यन् विगाह्यमानां सरयूं च नौभिः।
> विलासिभिश्चाध्युषितानि पौरैः पुरोपकण्ठोपवनानि रेमे।

इस वर्णन में एक साथ ही अयोध्या नगरी के जन-समूह से भरे हुए बाजार, नौकाओं से परिपूर्ण सरयू और आमोदी पुरुषों के झुण्डों से भरे हुए बगीचों का जो व्यापक चित्रण

किया गया है उससे हमारे प्राचीन नागरिक जीवन पर वह कितना मस्त था इसका एक साकार और सजीव चित्र हमारी आँखों के सामने खिंच जाता है—

> ग्रीवाभंगाभिरामं मुहुरनुपतति स्यन्दने दत्तदृष्टिः
> पश्चार्धेन प्रविष्टः शरपतनभयाद् भूयसा पूर्वकायम् ।
> दर्भैरर्धावलीढैः श्रमविवृतमुखभ्रंशिभिः कीर्णवर्त्मा
> पश्योदग्रप्लुतत्वाद् वियति बहुतरं स्तोकमुर्व्यां प्रयाति ॥

मृग की इस उछाल में जो स्वाभाविकता है एवं इस तरह के अनेक अन्य स्वाभाविक वर्णनों में कालिदास की जो विशेषता है वह परम विलक्षण है।

कल्पना के आधार पर भी कालिदास जिस दृश्य का चित्र खींचते हैं उसमें भी कितनी स्वाभाविकता होती है इसका आनन्द लंका से लौटते हुए समुद्र को पार करने के समय रघुवंश के त्रयोदश सर्ग में प्रत्येक रसिक को प्रसादगुणयुक्त कालिदास के काव्य से सहज ही में प्राप्त हो जाता है।

शकुन्तला के सप्तम अंक में जब दुष्यन्त मातलि के आकाशगामी रथ से भूतल पर उतर रहे हैं वहाँ का चित्र परम मनोहर है—

> शैलानामवरोहतीव शिखरादुन्मज्जतां मेदिनी
> पर्णस्वान्तरलीनतां विजहति स्कंधो दयात्पादपाः ।
> सन्तानैस्तनुभावनष्टसलिला व्यक्तिं भजन्त्यापगाः
> केनाप्युत्क्षिपतेव पश्य भुवनं मत्पार्श्वमानीयते ॥

(प्रकट होते हुए पर्वतों के शिखर से पृथ्वी नीचे की ओर उतर-सी रही है। वृक्ष अपने घने पत्तों में ही न छिपकर अपने स्कन्धों को भी दिखा रहे हैं। जिन नदियों का जल दूर से सर्वथा एक क्षीण धारा में दिखाई दे रहा था वे अब पूरी तरह से स्पष्ट दिखाई दे रही हैं। प्रतीत होता है कि मानों कोई पृथ्वी के प्रत्येक भाग को स्पष्ट दिखाने के लिये उसको उठाकर मेरे पास ला रहा है)

समस्त मेघदूत निरीक्षण-शक्ति और कल्पना-शक्ति के इस अलौकिक विकास के अनुपम चित्रों से ओतःप्रोत है।

## विदूषक ( हास्यरस )

संस्कृत के नाटकों में विदूषक का एक प्रधान स्थान है। हँसोड़ होकर भी वह पूर्ण स्वाधीनता के साथ राजा एवं उसके अन्तःपुरवर्ती जीवन की समालोचना कर सकता है। विशेषतया वह सदा राजा के गुप्त प्रेम की सफलता में ही सहायता करता है किन्तु फिर भी उसमें भोजनप्रियता कार्यपटुता, मूर्खता, आत्मसंयम, स्पष्टवादिता एवं कार्यसाधनकुशलता तथा उसको नष्ट करने के लिए बीजारोपण-प्रवृत्ति का एक विचित्र सम्मिश्रण होता है। गंभीर नाटकों में विदूषक का अतएव चित्रण नहीं होता। शृंगारप्रधान नाटकों में किन्तु विदूषक एक आवश्यक पात्र है।

मालविकाग्निमित्र में विदूषक के प्रविष्ट होने पर राजा के "अपि कच्चिदुपेयोपायदर्शने व्यापृतं ते प्रज्ञाचक्षुः" में "प्रज्ञाचक्षुः" विदूषक की प्रतिभादृष्टि को सिद्ध करता है। वह भी "प्रयोगसिद्धि पृच्छ" के उत्तर से अपनी कार्यकुशलता का परिचय देता है। मालविकाग्निमित्र का विदूषक परम चतुर है। उसकी हँसी में सर्वत्र एक निश्चित योजना अन्तर्हित रहती है। अपनी प्रज्ञाचक्षु के कारण और विदूषकों की तरह वह कहीं पर भी दूसरों की हँसी का पात्र नहीं बनता। वह मनुष्य की कमजोरी को जानता है और अपने मनोविज्ञान के बल पर बड़े-बड़े विद्वानों में भी प्रतस्पर्धा को उत्पन्न कर देता है। उसकी पहली चालाकी को यद्यपि देवी धारिणी अच्छी तरह समझ जाती है पर अन्त में अपने बुद्धि-बल से वह उससे भी मालविका को कारागार से मुक्त करने के लिए नागमुद्रा प्राप्त कर लेता है।

केवल शुद्ध हँसी देवी धारिणी के यह पूछने पर कि राजा मौन क्यों है "भवति एष लोकव्यवहारः सर्वोऽपि नववरो लज्जातुरो भवति। नया वर लज्जित होता ही है" विदूषक के इस उत्तर में ही मिलती है, अन्यथा वह सर्वदा हरएक वाक्य को किसी न किसी रहस्य के साथ ही उच्चारित करता है।

विक्रमोर्वशीय का विदूषक मालविकाग्निमित्र के विदूषक के ठीक विपरीत प्रकृति का है। वह अपने प्रथम प्रवेश में ही—

अनिद्राविद्रमोः, निम अणिकः परमान्नेनेवराजरहस्येन स्फुटन्न शक्नोमि जनाकीर्णेऽकीर्तनेनात्मनो जिह्वां धारयितुम्।
('मैं अपनी जीभ को नहीं रोक सकता')

के कथन से अपनी उत्तरदायित्वरहित प्रकृति का परिचय दे देता है। चेटी भी उसकी इस प्रकृति को अच्छी तरह से जानती है और सहज ही में उससे उर्वशी के रहस्य को स्पष्ट करा लेती है। इसके अनन्तर असावधानी में वह उर्वशी-लिखित भूर्जपत्र को भी खो बैठता है। हाँ, राजा ने जब पूछा कि "रक्ष्यते भवता रहस्यनिक्षेपः" उस समय के "एव मया जिह्वासयन्त्रिता येन भवतोऽपि नास्ति प्रतिवचनम्" में उसकी बुद्धि ने कुछ काम अवश्य किया है। मनोरंजन की सामग्री के लिए किन्तु जितनी विशेषता इस विदूषक में है उतनी मालविकाग्निमित्र के विदूषक में प्राप्त नहीं होती। समय-समय पर—"मा वृद्धां मां राजा परिहरिष्यति"—आदि इसके उत्तरों में चित्ताकर्षकता है।

इसके बाद जब कुमार को राजा कहते हैं कि विदूषक को प्रणाम करो तब विदूषक कहता है—"किमिति शङ्किष्यते। ननाश्रमवास परिचित एव ते शाखामृगः।" अरे शंकित क्यों होते हो। आश्रमवासी वानरों से तो तुम परिचित ही हो।

शकुन्तला का विदूषक इन दोनों विदूषकों से भिन्न है। दुष्यन्त उसकी प्रकृति को अच्छी तरह से जानते हैं। इस

पात्र में कालिदास ने जिस चरित्र का चित्रण किया है उसमें बुद्धिमत्ता है परन्तु काम से मन को चुराने की प्रवृत्ति है। अपनी इच्छा को पूर्ण करने के लिए वह बात बनाना जानता है। पर दूसरे के काम को समझने के लिए न वह अपनी ओर से किसी तरह का प्रयत्न करता है और न उसमें वह किसी तरह की विशेषता ही दिखाता है। आराम के लिए जब उसको अवसर मिलता है तो वह परम प्रसन्न होता है और जहाँ कुछ भी आशंका का स्थल हो वहाँ जाते वह काँपने लगता है।

पहले दो नाटकों के विदूषकों का अन्तःपुर से पूर्ण सम्बन्ध है। शकुन्तला का विदूषक दुष्यन्त की माता के पास युवराज बनकर अवश्य जाता है। परन्तु शकुन्तला में अन्तःपुर सम्बन्धी किसी षड्यन्त्र के अभाव में उसके चातुर्य का कोई विकास नहीं होता। स्थान-स्थान पर उसकी उक्तियों में वैचित्र्य अवश्य है।

शकुन्तला के चित्र को लिखकर जब राजा उस चित्र की प्रकृतिस्थली में उपयुक्त किसी चित्रण का चिन्तन कर रहे थे तो विदूषक मन ही मन में विचारता है—"यथाहं पश्यामि पूरितव्यमनेन चित्रफलकं लम्बकूर्चानां तापसानां कदम्बैः" (संभवतः राजा इस चित्र के पश्चाद्भाग की पूर्ति लम्बी दाढ़ी वाले तपस्वियों के चित्रण से करेगा।)

## स्त्री-चित्रण

प्रो० हेवल का मत है कि "भारतीय कलाकार शारीरिक सौन्दर्य की अपेक्षा आध्यात्मिक सौन्दर्य की सृष्टि में विशेष प्रवीण हैं।" उसकी दृष्टि में भारतीय कला यथार्थ एवं देश-काल आदि से सीमित किसी व्यक्ति-विशेष अथवा वस्तु-विशेष के चित्रण में अपनी विशेषता को न दिखाकर त्रिकाल-व्यापी एक मनोहर आदर्श की अभिव्यक्ति में विकसित होती है। रामायण, महाभारत एवं प्राचीन साहित्य इस सिद्धान्त का पूर्ण पोषक है। कालिदास ने किन्तु केवल आदर्श का ही ध्यान नहीं रक्खा। उनके स्त्री-पात्रों में आदर्श की कमी हो यह बात नहीं है, पर जहाँ शारीरिक सौन्दर्य की अभि-व्यंजना ही उनका प्रधान लक्ष्य था वहाँ उन्होंने उसके नग्न चित्रण में भी किसी तरह की कमी नहीं की।

मेघदूत में धनवरवधू, सिद्धांगना, जनपदवधू, पथिक-वनिता, पुष्पलावी, पौरांगना एवं यक्षिणी आदि के चित्रण में पूर्ण यथार्थता है। स्त्री-सौन्दर्य के बाह्य विश्लेषण में किसी नियन्त्रण के अधीन न होकर कालिदास शनैः शनैः उसके आन्तरिक सौन्दर्य का प्रकाश दिखाते हैं।

कालिदास के स्त्री-पात्रों में शकुन्तला, मालविका एवं उर्वशी आदि में यौवन का प्रथम विकास है और अतएव उनमें प्रेम-संसार की प्राथमिक तरंगों का पूर्ण संघर्ष है।

उनमें वास्तविक हृदयगति को दबाकर केवल आदर्श का चित्रण करना अथवा पहले से ही उनमें प्रौढ़ प्रवृत्तियों की झलक दिखाना वास्तविक कवि की दृष्टि में कहीं पर भी क्षम्य नहीं हो सकता। प्रेमवशीभूत होकर इसलिए यदि वे समाज के कृत्रिम बंधनों को कहीं-कहीं पर उपेक्षा करती हैं अथवा स्वयं कुछ अधिक अग्रसर हो जाती हैं तो कवि-जगत् में ऐसे कामों के लिए किसी तरह का कठोर शासन प्रचलित नहीं किया जा सकता।

स्त्री-चरित्र का विकास सर्वप्रथम प्रेम से प्रारंभ होता है पर उसके बाद उसकी महत्ता इसमें ही है कि उसमें मातृत्व, आत्मत्याग एवं सेवाधर्म की एक अलौकिक वृत्ति प्रादुर्भूत होती है। प्रारंभिक परिस्थितियों से उठी हुई कालिदास की अन्य स्त्रियों में इस धर्म का पालन अपने पूर्णरूप में प्रकाशित हो रहा है। यह बात अवश्य है कि कालिदास ने स्त्री के उस उत्तरदायित्व-पूर्ण जीवन के चित्रण की अपेक्षा स्त्री और पुरुष के प्रथम हार्दिक सम्बन्ध की परिस्थितियों का ही विशेष उल्लेखन किया है परन्तु फिर भी जहाँ स्त्री की उच्चता को दिखाने का अवसर मिला है वहाँ कालिदास ने स्त्री को पुरुष की एकमात्र भोग्य वस्तु के रूप में ही चित्रित नहीं किया। उसके प्रत्येक पात्र में स्वाभिमान की पूर्ण मात्रा है और उसने प्रत्येक नाटक में अपने नायकों को अपनी स्त्रियों के पैरों

पर गिराया है । मालविकाग्निमित्र की देवी धारिणी एक आदर्श स्त्री-पात्र है । शकुन्तला में भी स्त्री गौरव के विकास में किसी तरह की कमी नहीं है । नाटकों को छोड़कर काव्यों में और विशेषतया रघुवंश में जिन स्त्रियों का वर्णन है उनमें आदर्श देवियों के अतिरिक्त किसी छिछले स्त्री-पात्र का नाम अन्ततोऽपि कहीं देखने में नहीं आता ।

'गृहिणी सचिव सखीमिथ प्रियशिष्याललिते कलाविधौ।"

इस एक पद में ही कालिदास ने स्त्री-सम्बन्धी अपने आदर को परम सुन्दर रूप में प्रकटित कर दिया है। कालिदास की दृष्टि में स्त्री केवल सेविका की अपेक्षा एक सचिव और सखी के रूप में भासित होती है।

## कालिदास और दाम्पत्य प्रेम

पाश्चात्य समालोचक भारतीय दाम्पत्य-प्रेम की गहराई में नहीं जा सकते। यह सत्य है कि प्रेम का संसार किसी देश-विशेष अथवा किसी जातिविशेष के बंधनों से बद्ध नहीं होता, परन्तु दाम्पत्य-प्रेम का जैसा सर्वा ग सुन्दर विकास भारत में हुआ है वैसा अन्य देशों के साहित्य में देखने में नहीं आता। इसका कोई यह कारण नहीं है कि यहाँ के कवि सदा किसी न किसी आदर्श की प्रादुर्भूति में ही अपनी विशेषता दिखाते हैं अपितु इस प्राचीनतम भारत में अज्ञात काल से धर्मप्राण हृदय की कुछ गति ही ऐसी हो गई है कि इसके भावों में स्वत-

एव साधारण मानव-समाज के लिये एक आदर्श का प्रकाश प्रकाशित हो जाता है। अन्य देशों में प्रेम की पूर्णता में बाधा इसलिए आती है कि उनके सामने इस जीवन के बाद एक बार असफलता के आने पर सदा के लिए केवल निराशा का ही अंधकार छा जाता है किन्तु पुनर्जन्म के प्रत्यक्ष अनुभवी भारत में यहाँ की स्त्रियाँ एक बार पति के साथ सम्बद्ध होने पर जन्मजन्मान्तर के लिए अपने आपको उससे सम्बद्ध मान लेती हैं। उनका सिद्धान्त कालिदास के—

"साहं तपः सूर्यनिविष्टदृष्टिरूर्ध्वं प्रसूतेश्चरितुं यतिष्ये।
भूयो यथा मे जननान्तरेऽपि त्वमेव भर्ता न च विप्रयोगः-"—रघु०

अनुसार निरन्तर पति-सेवा का ही होता है। इसके अतिरिक्त भारत में जिस प्रेम का अन्तिम ध्येय दाम्पत्य-प्रेम न हो उस प्रेम को प्रेम भी नहीं माना जाता।

कालिदास ने इस दाम्पत्य-प्रेम के पूर्वापर रूप का एक व्यापक चित्रण किया है। बहुत-सी पत्नियोंवाले राजाओं के साथ भी भारतीय स्त्रियाँ किस तरह से अपने प्रेम को निभाती हैं और प्रेम की प्राथमिक अदम्य प्रवृत्तियों के समय भी सर्वप्रथम इस दाम्पत्य सम्बन्ध का निश्चय होने पर ही वे किस तरह से अपने आपको समर्पित करती हैं इसका प्रत्यक्ष दर्शन कालिदास के काव्य में मिलता है। सबसे अधिक स्वयमेव प्रेमपाश में बद्ध होनेवाली शकुन्तला के लिए भी दुष्यन्त सर्वप्रथम—

परिग्रहबहुत्वेऽपि द्वे प्रतिष्ठे कुलस्य मे,
समुद्रवसना चोर्वी सखी च युवयोरियम्।

की प्रतिज्ञा करते हैं।

कालिदास के नायकों पर यह दोष लगाया जा सकता है कि उनका प्रेम परम चञ्चल है। वे भ्रमर की तरह एक के बाद दूसरे पुष्प पर मँडराते फिरते हैं, परन्तु उनके प्रेम में इस तरह का भाव कहीं पर भी देखने में नहीं आता जहाँ पर वे अपने प्रथम प्रणय की अवज्ञा करते हों। यह समाज की बहु-विवाह-प्रथा का दोष है कि उसमें अनेक स्त्रियों के साथ प्रेम को निभाने का भी ढोंग दिखाना पड़ता है। इस अंश में कालिदास की अपेक्षा भवभूति की विशेषता है। भवभूति ने मर्यादा-पुरुषोत्तम राम के जीवन में इस आदर्श प्रेम का अलौकिक स्वरूप दिखाया है। राम के अतिरिक्त उसके अन्य नायकों में भी इस एकपत्नीव्रत का ही पूर्ण पालन है। कालिदास किन्तु अपने नायकों में दाक्षिण्य का पूर्ण विकास दिखाना चाहते हैं। हर एक नायिका की चित्तवृत्ति को सुरक्षित रखते हुए अपने चित्त की इच्छा को पूरा करना कालिदास के नायकों की यही विशेषता है। समय-समय पर विदूषक अपने प्रधान स्थान से च्युत होती हुई नायिकाओं से—

"त्रियहस्तः पुरतोवध्ये पलायिते भणति—गच्छ धर्मो भविष्यति"—विक्रमोर्वशीय-प्रभृति स्थलों में चुटकियाँ अवश्य लेते हैं पर उन नायिकाओं में जिस तेज और धैर्य और पति-

प्रेम का वर्णन किया जाता है उसके सामने सपत्नी-संबंधी यह ईर्ष्या सर्वथा नगण्य हो जाती है। विक्रमोर्वशीय में जब उर्वशी सर्वप्रथम औशीनरी को देखती है तो कहती है—

"स्थाने इयमपि देवीशब्देनोच्यते ।
नहि किमपि परिहीयतेशचीत ओजस्वितया।"

इसके अतिरिक्त मालविकाग्निमित्र का पंचम अंक इसका एक परम सुन्दर उदाहरण है कि अनेक सपत्नियों के होने पर भी उनमें परस्पर भगिनीभाव था और जो आदरणीय थी उसका आदर था। हर एक की स्वीकृति के बाद ही राजा मालविका का पाणिग्रहण करता है।

इसके अतिरिक्त दिलीप और सुदक्षिणा का पारस्परिक प्रेम, उर्वशी के वियोग में पुरुरवा का पागल हो जाना, यक्ष का पत्नी-विरह, अज-विलाप और काम के लिए रति का कारुणिक रोदन आदर्श दाम्पत्य-प्रेम के उदाहरण हैं।

## कालिदास की दार्शनिक उक्तियाँ

रूपं तदोजस्वि तदेव वीर्यं तदेव नैसर्गिकमुन्नतत्वम्,
न कारणात् स्वाद् बिभिदे कुमारः प्रवर्तितो दीप इव प्रदीपात्।

कुमार अपने जनक (कारण) से दीपक से जलाये हुए दीपक के समान किसी अंश में भी भिन्न नहीं था। उसमें वही तेजस्वी रूप, वही पिता का शौर्य, और वही स्वाभाविक औन्नत्य प्रत्यक्ष प्रकाशित हो रहा था।

सांख्य के कारण और कार्य के इस तादात्म्य सम्बन्ध को स्पष्ट करने के लिए मेरी समझ में "प्रवर्तितो दीप इव प्रदीपात्" से उत्तम और कोई उदाहरण नहीं मिल सकता। देखने में आता है कि कारण से कार्य में किसी न किसी तरह का भेद स्फुट हो ही जाता है। मृत्तिका और मृत्तिका के घट में, स्वर्ण और उसके कंकण में कम से कम आकृति और वर्ण-विशेष का अन्तर अवश्य होता है। दीपक से जलाये हुए दीपक में किन्तु कारण और कार्य की एकता के अतिरिक्त पृथक्त्व की कोई प्रतीति ही नहीं होती।

अजविलाप में वशिष्ठ शिष्य अज के अशान्त हृदय में कुछ शान्ति का संचार करने के लिए जिन भावों को व्यक्त करता है और जिस तरह से जीवन की क्षणिकता को दिखाता है उसमें भी कालिदास की दार्शनिकता का जैसा सुन्दर विकास है वह अन्यत्र मिलना दुर्लभ है।

"मरणं प्रकृतिः शरीरिणां विकृतिर्जीवनमुच्यते बुधैः।"

मृत्यु शरीरधारियों की एक स्वाभाविक गति है और जीवन एक आकस्मिक स्पन्दन है। कालिदास इसका प्रत्यक्ष अनुभव करते थे कि जीवन इस मायाप्रणीत संसार का यदृच्छावश प्रकटित होनेवाला एक अस्थायी रूप है। प्राणी जब उत्पन्न होता है उस समय भी वह किसी न किसी मृत परिस्थिति से ही एक जीवित अवस्था में आता है और जीवन

के अन्त में भी वह फिर उस अवस्था में ही चला जाता है इसलिए मृत्यु एक तरह से आद्यन्त में विद्यमान बीज की तरह इस जीवन-वृक्ष की मूल प्रकृति है और जीवन उसकी विकृति है। अन्त में इस विकृति का तिरोभाव उसकी प्रकृति में ही हो जाता है। यहाँ भी कालिदास सांख्य की प्रकृति और विकृति का एक परम विशाल स्वरूप उद्भासित करते हैं।

दशम सर्ग की विष्णु-स्तुति ईश्वर के विषय में प्राय: जितने भी उच्चातिउच्च दार्शनिक विचार हो सकते थे उन सबसे परिपूर्ण है। उसमें सांख्य–योग–न्याय एवं वेदान्त आदि के साथ समस्त पौराणिक सिद्धान्तों का एक परम सुन्दर समन्वय है। कालिदास-काल में शिव और विष्णु के विषय में कैसी एक सर्वव्यापक भावना थी, इसका इस स्तुति से पूर्ण ज्ञान हो सकता है। कालिदास पौराणिक कथाओं के पूर्ण पण्डित होकर भी विष्णु और शिव के लिये उनके बाद प्रचिलित होनेवाले केवल आकृति-सूचक विशेषणों का ही प्रयोग नहीं करते।

## कालिदास और वात्सल्य

शृंगार-वर्णन के लिये थोड़ा-सा अवसर पाने पर भी उसमें लीन हो जाना कालिदास की स्वाभाविक प्रवृत्ति है। रघुवंश के अन्तिम सर्ग में अग्निवर्ण की विलास-प्रियता के वर्णन में अपने अन्तिम काल में भी ५० श्लोकों को लिख देना कालिदास की एक प्रसिद्ध विशेषता है। कुमारसंभव में जग-

न्माता और जगत्पिता के शृंगार-वर्णन के लिये भी कालिदास की निरंकुशता सबको अखरती है किन्तु कुछ और गहराई और इस प्रचलित किंवदन्ती की उपेक्षा के साथ यदि कालिदास का अध्ययन किया जाय तो यह प्रत्यक्ष प्रतीत होता है कि उसके काव्य में वात्सल्य की भी पूर्ण प्रधानता है। काव्यों एवं नाटकों की समस्त घटनाओं का अन्तिम विकास वात्सल्य में ही होता है। कुमारसंभव अपने नाम से ही वात्सल्य का परिचय दे रहा है और उसमें जिस समय पार्वती सर्वप्रथम शर-वन में कुमार को देखती हैं:—

निसर्गवात्सल्यवशाद् विवृद्धचेतः प्रमोदौ गलदश्रुनेत्रौ ।
अपश्यतां सं गिरिजागिरीशौ षडाननं षड्दिनजातमात्रम् ॥
अथाह देवी शशिखण्डमौलिं कोऽयं शिशुर्दिव्यवपुः पुरस्तात् ।
कस्याथवा धन्यतमस्य पुंसो मातास्य का भाग्यवतीषु धुर्या ॥
जगत्त्रयीनन्दन एष वीरः प्रवीरमातुस्तव नन्दनोऽस्ति ।
कल्पाग्नि कल्याणकर. सुराणां त्वत्तोऽपरस्याः कथमेव सर्गं ॥

उस समय कालिदास-काव्य में जैसा आनन्द आता है, वह अन्यत्र मिलना दुर्लभ है। मेघदूत में यद्यपि वात्सल्य के लिये कोई प्रधान स्थान नहीं है किन्तु उसमें भी जब यक्ष अपने घर का परिचय देता है तो सर्वप्रथम—

तत्रागारं धनपतिगृहादुत्तरेणास्मदीयं
दूराल्लक्ष्यं सुरपतिधनुश्चारुणा तोरणेन ।
यस्योपान्ते कृतकतनय· कान्तया वर्द्धितो मे
हस्तप्राप्यस्तवकनमितो बालमन्दारवृक्षः ॥

कृतकतनयः बालमन्दारवृक्षः—कहकर ही उसने अपने घर का परिचय दिया है। यक्ष के प्रेम के साथ-साथ यक्षिणी तनयस्नेह से भी आप्लावित हो रही थी यह इससे आभासित हो जाता है। रघुवंश में समस्त वंशपरम्परा ही सन्तान-प्राप्ति के लिये प्रयत्नशील और उसकी प्राप्ति में प्रसन्नता की आनन्द-मन्दाकिनी में निमग्न हो रही है। आदि के मंगलश्लोक में—

जगतः पितरौ वन्दे पार्वती परमेश्वरौ।

के द्वारा सन्तान स्नेही माता-पिता का स्मरण किया है। दिलीप सुत के अभाव से ही गौ-सेवा में निरत होते हैं। गौ-सेवा के प्रथम दिन में ही कवि—"वनाय पीतप्रतिबद्ध वत्सां"—के साथ सर्वप्रथम फिर वत्स का स्मरण करते हैं। इसके बाद जब गौ दिलीप को दूध पीने के लिए कहती है उस समय भी दिलीप—

वत्सस्य होमार्थविधेश्च—वत्स का ही सर्वप्रथम फिर स्मरण करते हैं। सिंह जब अपना परिचय देता है उस समय वह भी "अमुं पुरः पश्यसि देवदारुं पुत्रीकृतोऽसौ वृषभध्वजेन"—के द्वारा पुत्रीकृतः—का ही परिचय देता है।

तृतीय सर्ग में रघु का जन्म स्वभावतः वत्सल-परिपूर्ण है। इसके बाद स्थान-स्थान पर रघुवंश में जहाँ-जहाँ पुत्र-जन्म होता है वहाँ-वहाँ कथाविस्तार के भय से संक्षेप में ही कालिदास ने सर्वत्र इस रस का विकास किया है।

नाटकों में शकुन्तला का चतुर्थ अंक इस वत्सल-रस के अनुपम परिपाक के कारण ही सबसे अधिक प्रसिद्ध हो गया है । महर्षि कण्व के प्रत्येक उद्‌गार में यह पूरी तरह से आप्लावित हो रहा है ।

विक्रमोर्वशीय के अंतिम अंक में वात्सल्य का पूर्ण विकास है । नाटक की समस्त कथा का उपसंहार अन्त में इस रस की प्रादुर्भूति में ही समाप्त हो जाता है ।

पुत्र को देखने ही राजा पुरुरवा—

"एह्येहि वत्स !

> सर्वाङ्गीणः स्पर्शः सुतस्य किलतेन मामुपनतेन ।
> आह्लादयस्व तावच्चन्द्रकरश्चन्द्रकान्तमिव ॥

इससे आगे जब उर्वशी आती है तब राजा—

"स्वागत पुत्रवत्यै" कहकर ही उसका स्वागत करते हैं ।

मालविकाग्निमित्र सर्वथा शृङ्गारप्रधान है और उसका अन्तिम लक्ष्य भी मालविका के साथ विवाह का ही है परन्तु उसमें भी कालिदास ने विवाह की आज्ञा उस समय ही दी जब धारिणी अपने पुत्र की विजयप्राप्ति पर सर्वथा आनन्द और गौरव से आप्लुत हो जाती है ।

## करुण-रस

जो जीवन के आनन्द का पूर्ण आस्वादन करता है वह उसके आनन्द से शाश्वत रूप में संश्लिष्ट दुःख और

शोक आदि के अनुभव से भी विहीन नहीं हो सकता। गहराई दोनों ओर समान होती है। करुण-रस के लिए यद्यपि भवभूति अधिक प्रसिद्ध है परन्तु कोमल भावनाओं के साक्षात् अवतार कालिदास में उसका पूर्ण परिपाक न हो यह हो नहीं सकता। जो जितना ही अधिक भावुक होगा वह उतना ही गहराई के साथ हृदयमर्मच्छेदी भावों से उद्वेलित होगा। यह एक स्वाभाविक नियम है।

काव्यमंजरी में उद्धृत रतिविलाप और अजविलाप करुण-रस के परम उच्च उदाहरण हैं। उत्तर रामचरित में राम का विलाप अपने आप किये हुए घोर कर्म के पश्चात्ताप के साथ उग्र अवश्य हो जाता है परन्तु रति और अज की अवस्था भी अपनी दिशा में परिस्थिति की आलोचना करने पर किसी से कम दयनीय अथवा स्तब्धतारहित प्रतीत नहीं होती।

## उपमा कालिदासस्य

उपमा-अलंकार वैदिक साहित्य एवं रामायण तथा महाभारत आदि में सर्वत्र प्रचुर मात्रा में मिलता है। कालिदास के समकालीन और उनसे उत्तरवर्ती कवियों ने भी इसका पूर्ण प्रयोग किया है। कालिदास की उपमाओं में किन्तु विशेषता यही है कि उनकी उपमा प्रायः सदा पूर्णोपमा होती है। उनके उपमेय एवं उपमानों में एक अतीव

सजीव साधारणधर्मों का सादृश्य होता है । जहाँ अन्य कवि प्राय प्रचलित चन्द्र, कमल आदि उपमानों के साथ उपमेयों की तुलना में ही अपनी उपमाओं को सीमित रखते हैं अथवा कुछ और आगे बढ़कर जीवन के साथ निरन्तर सम्पर्क में आनेवाली बातों में ही उपमान का वैचित्र्य देखते हुए लम्बे-लम्बे वाक्यों में उपमेय से मिलान करने का प्रयत्न करते हैं वहाँ कालिदास प्रकृति एवं कल्पना-प्रसूत प्रत्येक उपमान से अपनी वर्णनीय वस्तु का एक संकेतमात्र में ही पूर्ण साधर्म्य दिखा देते हैं । कालिदास के काव्य में उपमेय एवं उपमान का किसी तरह का भेद नहीं है । चेतन एवं अचेतन तथा प्रकृति एवं पुरुष की प्रत्येक तरंग में वहाँ एक निश्चयात्मक साम्य है । मानव-जीवन को प्रकृति के स्पन्दन का ही एक सुन्दर स्वरूप समझना उनके नाटकों का एक प्रधान लक्ष्य है।

कालिदास की उपमाओं से स्वतएव यह प्रतीत हो जाता है कि उनकी निरीक्षण-शक्ति एवं उनकी काल्पनिक प्रगति की कोई सीमा नहीं थी । हस्तामलकवत् समस्त सृष्टिचक्र के सुखदुःख एव संचालन-विधि का निरीक्षण करते हुए कालिदास समस्त लोकों तथा प्रकृति के समस्त कार्यों में एक तरह का पूर्ण सामंजस्य देखते थे ।

इसके अतिरिक्त कालिदास की उपमाओं का क्षेत्र

इतना विस्तृत है कि उसमें हर तरह की रुचिवाले व्यक्ति के लिए मनोऽनुकूल आस्वादन की सामग्री मिल जाती है।

परम दार्शनिक दार्शनिक तुलना, वैदिक वैदिकविधि, ज्योतिषी ज्योतिष, वैज्ञानिक विज्ञान, एवं प्रकृति-प्रेमी प्राकृतिक दृश्यों की छटा पर मुग्ध हो जाता है। श्रीकीथ प्रभृति ने कालिदास की कुछ उपमाओं की जो समालोचना की है उसमें उनके दृष्टिकोण का भेद ही उसके सौन्दर्य को पूर्णतया न देखने का प्रधान हेतु है।

इस लघु संदर्भ में हम इन भिन्न-भिन्न उपमाओं के उदाहरण नहीं दे सकते। इसका जो आस्वादन करना चाहते हैं वे कालिदास का मार्मिक अध्ययन करें।

## कालिदास और राजधर्म

रघुवंश में राजधर्म का अलौकिक विकास स्वाभाविक था। इक्ष्वाकुकुल के समस्त राजाओं के उन गुणों का वर्णन केवल कालिदास ने ही नहीं अपितु श्रीवाल्मीकि प्रभृति समस्त प्राचीन कवियों ने भी परम गौरव और आदर के भाव के साथ अपने-अपने ग्रन्थों में कर दिया था। कालिदास की विशेषता उसके उन नायकों में है जो प्रकट रूप में अधिकतर अपनी नायिकाओं को प्रसन्न करने में ही प्रति समय संलग्न दिखाई देकर भी जिस समय किसी राजकार्य की आवश्यकता होती है उस समय और सब वृत्तियों को दबाकर सर्वप्रथम वे राज्य के

उस कार्य में ही लीन हो जाते हैं। न केवल राजा अपितु उसके अन्तःपुर की समस्त महारानियाँ भी चाहे वे राजा पर कितनी ही कुपित क्यों न हों परन्तु जिस समय राजकार्य उपस्थित होता है उस समय वे चुपचाप वहाँ से अन्यत्र चली जाती हैं।

शकुन्तला में बहुमानगर्विता वसुमती जिस समय दुष्यन्त के पास शकुन्तला के चित्र को लेकर आ रही थी—

राजा—वेत्रवति न खल्वन्तरा दृष्टा त्वया देवी।
प्रतिहारी—अथ किम्। पत्रहस्तां मा प्रेक्ष्य प्रतिनिवृत्ता।
राजा—कार्यज्ञा कार्योपरोधं मे परिहरति।

राजकार्य-सम्बन्धी पत्र को देखते ही वह लौटकर चली गई। नाटकीय वस्तु के संरक्षण के लिए ऐसी घटनाओं का उपयोग अवश्य किया जाता है पर साथ ही ऐसे स्थलों में राजधर्मरक्षण का प्रथम कर्तव्य भी अपनी पूर्ण मात्रा में परिपालित हो रहा है। कालिदास ने अपने काव्य में राजाओं की प्रेमलीला और और प्रजापालन के अतिरिक्त उनके बाह्य ठाठबाट का वर्णन एक श्लोक में भी नहीं किया। शकुन्तला के अन्त में दुष्यन्त भी "प्रवर्ततां प्रकृतिहिताय पार्थिवः," इस भरत-वाक्य का ही उच्चारण करते हैं।

## कालिदास की धार्मिक भावना

यद्यपि मंगलाचरण के श्लोकों एवं मेघदूत के महाकाल

तथा पशुपति आदि के श्लोकों से कालिदास भगवान् शंकर के ही अनन्य भक्त प्रतीत होते हैं परन्तु कुमारसंभव की ब्रह्मा-स्तुति और रघुवंश की विष्णु-स्तुतियों को पढ़ने के बाद कोई उनको किसी एक देव का ही प्रधान उपासक नहीं बता सकता। कालिदास इन तीनों में एक ही विभूति के भिन्न-भिन्न रूपों का प्रत्यक्ष दर्शन करते थे। उनकी स्तुतियों से सिद्ध होता है कि वे साकार एवं निराकार दोनों रूपों में ही भगवान् की उपासना करते थे। सांख्य के प्रकृति पुरुष सिद्धान्त एवं उसके अन्यान्य त्रिगुणात्मक सिद्धान्तों का सर्वांग सुन्दर प्रतिपादन करने पर भी उनका भुकाव केवल सांख्य की ओर ही हो यह उनकी स्तुतियों से सिद्ध नहीं होता—

> बहुधाप्यागमैर्भिन्नाः पन्थानः सिद्धिहेतवः।
> त्वय्येव निपतन्त्योघा जाह्नवीया महार्णवे।—रघु०
> त्वमेव हव्यं होता च भोज्यं भोक्ता च शाश्वतः।
> वेद्यं च वेदिता चासि ध्याता ध्येयं च तत्परम्॥—कुमार०

इत्यादि श्लोकों में कालिदास के सर्वत्रगामी धार्मिक भावों की ओर वेदान्त के एकात्मवाद की अभिव्यक्ति होती है। बहुत से लोगों का मत है कि शिवपुराण एवं स्कन्दपुराण आदि पुराण, जिनकी कथा कालिदास के ग्रन्थों की कथा से मिलती है, कालिदास के बाद में रचे गये हैं। कालिदासकृत स्तुतियों में किन्तु पौराणिक भावों की छाप पूरी तरह से पड़ी हुई है। विक्रम संवत् की प्रथम शताब्दी में ही पौरा-

णिक सिद्धान्तों का पूर्ण प्रचार था, यह कालिदासकृत शिव, ब्रह्मा एवं विष्णु की स्तुति से स्पष्ट हो जाता है—

> भोगिभोगासनासीनं ददृशुस्तं दिवौकसः,
> तत्फणामण्डलोदर्चिर्मणिद्योतितविग्रहम् ।
> श्रियः पद्मनिषण्णायाः क्षौमान्तरितमेखले,
> अंके निक्षिप्तचरणमास्तीर्णकरपल्लवे ।

विष्णु के इस वर्णन में पौराणिक काल का पूर्ण प्राधान्य है—

> अजस्य गृह्णतो जन्मनिरीहस्य हतद्विषः ।
> अनवाप्तमवाप्तव्यं न ते किंचन विद्यते,
> लोकानुग्रह एवैको हेतुस्ते जन्मकर्मणोः ।

अजन्मा होकर भी जन्म लेनेवाले एवं निरीह होकर भी शत्रुओं के संहार करनेवाले भगवान् के स्वरूप में कालिदास अवतारवाद का पूर्ण समर्थन करते हैं। गीता के लोकानुग्रह-सिद्धान्त का भी कालिदास पर पूर्ण प्रभाव है—

> "न मे पार्थास्ति कर्तव्यं त्रिषु लोकेषु किंचन ।
> नानवाप्तमवाप्तव्यं वर्त एव च कर्मणि ॥"
>
> —गीता अ० ३

गीता के इस श्लोक को ध्यान में रखकर ही—"अनवाप्त-मवाप्तव्यं न ते किंचन विद्यते" की स्तुति की गई है।

## शिरीष-पुष्प

कालिदास की सर्वतोमुखी दृष्टि एवं प्रकृति-सम्बन्धी व्यापक अनुभव के क्षेत्र में न जाने कितनी कोमलताओं का मृदु माधुर्य विकसित हुआ होगा परन्तु फिर भी शिरीष-पुष्प की कोमलता पर कालिदास विशेष मुग्ध थे, इसका प्रमाण उनकी प्रायः प्रत्येक रचना से पुष्ट होता है—

शिरीषपुष्पाधिकसौकुमार्यः खेदं स यायादपि भूषणेन ।
नितान्तगुर्वीमपि सोऽनुभावाद्धुरं धरित्र्या बिभरां बभूव ॥

—रघुवंश

कुमारसंभव में पार्वती की बाहु—

शिरीषपुष्पाधिकसौकुमार्यौ बाहूतदीयाविति मे वितर्कः ।

फिर—

समीपितः सन्ति गृहेषु देवताः तपः क वत्से क च तावकं वपुः ।
पदं सहेत भ्रमरस्य पेलवं शिरीषपुष्पं न पुनः पतत्रिणः ॥

शाकुन्तला की प्रस्तावना में—

ईषदीषच्चुम्बितानि भ्रमरैः सुकुमारकेसरशिखानि ।
अवतंसयन्ति दयमानाः प्रमदाः शिरीषकुसुमानि ।

छठे अंक में फिर—

कृतं न कर्णार्पितबंधनं सखे
शिरीषमागण्डविलम्बिकेसरम् ॥

रघुवंश के १६ सर्ग में ग्रीष्म-वर्णन—

स्वेदानुविद्धार्द्रनखक्षतांके भूयिष्ठसंदष्टशिखं कपोले ।
च्युतं न कर्णादपि कामिनीनां शिरीषपुष्पं सहसा पपात ॥

इस सर्ग में ही आगे फिर—

अमी शिरीषप्रसवावतंसा प्रभ्रंशिनो वारिविहारिणीनाम् ।
पारिप्लवा' स्रोतसि निम्नगायाः शैवाललोलाश्छलयन्ति मीनान् ॥

## कालिदास के आधुनिक समालोचक

सर्वसाधारण के जीवन को चित्रित करनेवाले साहित्य को ही जो वास्तविक साहित्य समझते हैं वे एक सम्राट् के राजदर्बार को अलंकृत करनेवाले कालिदास की कृतियों में जीवन की विशाल और व्यापक अनुभूति का दर्शन नहीं करते। काव्य किन्तु समय विशेष की तरंगों से तरंगित अवश्य होता है। भारत के उन्नत एवं सर्वथा सुसम्पन्न जीवन के समय में भी केवल दीनों को आह को ही कवि वर्णित करता, यह संभव नहीं है। इसके साथ ही यह भी ध्यान रहे कि भारतीय साहित्य की चाहे यह कमी हो अथवा विशेषता पर उसने जीवन की हीनता को ही और भी अधिक सजे हुए रूप में रखने का प्रयत्न नहीं किया और न उसका प्राचीन जीवन इतना दयनीय ही था।

आधुनिक समालोचक कालिदास में यही कमी पाते हैं कि उसमें शेक्सपीयर आदि के समान काम-क्रोधादिग्रस्त मनुष्य की आन्तरिक भावनाओं का विशद विश्लेषण नहीं मिलता। दूसरा दोषारोपण यह भी है कि वह शृंगार की अपेक्षा जीवन को उन्नत करनेवाले अन्य आदर्शों और रसों की नवीन सृष्टि में अपनी कोई विशेषता नहीं दिखाता।

संस्कृत साहित्य में पाश्चात्यों की इस विराट् ईर्ष्या और द्वेषवृत्ति की सर्वथा ही कमी हो यह बात नहीं है। जो इसका पूर्ण आस्वादन करना चाहते हैं वे रामायण और महाभारत को पढ़ें। समस्त महाभारत दुर्योधन जैसे—

'सूच्यग्रं न दास्यामि विना युद्धेन केशव !'

एवं शिशुपाल जैसे विराट् ईर्ष्या के अवतारों से परिपूर्ण है। रामायण प्रभृति में भी रावणादि उपनायकों की जो सृष्टि है वह अन्त तक अपने हठ को पालन करती हुई नष्ट हो जाती है। इन चरित्रों में क्रोधादि का जैसा विश्लेषण है वह पाश्चात्यों की अपेक्षा न्यून है इसको कोई सिद्ध नहीं कर सकता परन्तु यदि कालिदास ने इस पिष्टपेषण का ही अवलम्बन नहीं किया तो उसका प्रधान कारण यही है कि कालिदास शृङ्गार के वास्तविक चित्रण को भी जीवन के किसी अन्य उन्नतिकारी साधन से कम नहीं समझते थे। काव्य का सम्बन्ध हृदय से है और हृदय की पवित्र अभ्युन्नति जितनी शुद्ध शृङ्गार अथवा करुणा में होती है उतनी अन्यत्र नहीं। वीरता में भी उसमें विशालता आती है (अलंकारशास्त्रियों ने अतएव केवल इन तीनों को ही प्रधानता का स्थान दिया है) पर शृङ्गार के उच्च आदर्श के साथ ही अन्य आदर्शों की रक्षा करना कालिदास का प्रधान अभिमत है। जिसका गृहस्थाश्रम आनन्द से ओत-प्रोत है, उसके समस्त आश्रम अपने आप ही

आनन्दपूर्ण होकर अपने लक्ष्य पर पहुँच जाते हैं यही भारतीय तत्त्वज्ञों का अन्तिम निष्कर्ष है ।

कालिदास के लिये यह कहना कि वह केवल शृङ्गारी ही था एक सर्वथा मिथ्या दोषारोपण है। प्रत्येक नाटक में उसने जहाँ-जहाँ कर्तव्यरक्षा का प्रश्न आता है वहाँ वहाँ सबसे पहले उसकी ही रक्षा की है। धर्म की पालना के साथ अर्थ और काम का पूर्ण आनन्द लेना उसके जीवन का अन्तिम लक्ष्य है। उसमें यथार्थवाद और आदर्शवाद का एक परम अलौकिक समन्वय होता है । उसके काव्य का परिपाक अन्त में—"प्रवर्ततां प्रकृतिहिताय पार्थिवः सरस्वती श्रुति महतां महीयताम्" प्रकृतिहिताय अर्थात् समस्त जगत् के कल्याण के लिए ही होता है ।

---

॥ श्री ॥

# मंगलश्लोकाः।

वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ॥

वेदान्तेषु यमाहुरेकपुरुषं व्याप्यस्थितं रोदसी,
यस्मिन्नीश्वर इत्यनन्यविषयः शब्दो यथार्थाक्षरः।
अन्तर्यश्च मुमुक्षुभिर्नियमितप्राणादिभिर्मृग्यते,
स स्थाणुः स्थिरभक्तियोगसुलभो निःश्रेयसायास्तु वः॥

एकैश्वर्ये स्थितोऽपि प्रणतबहुफले यः स्वयं कृत्तिवासाः।
कान्तासम्मिश्रदेहोऽप्यविषयमनसां यः परस्ताद्यतीनाम्॥
अष्टाभिर्यस्य कृत्स्नं जगदपि तनुभिर्बिभ्रतो नाभिमानः।
सन्मार्गालोकनाय व्यपनयतु स वस्तामसीं वृत्तिमीशः।
या सृष्टिः स्रष्टुराद्या वहति विधिहुतं या हविर्या च होत्री
ये द्वे कालं विधत्तः श्रुतिविषयगुणा या स्थिता व्याप्य विश्वम्॥
यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः।
प्रत्यक्षाभिः प्रपन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः॥

# हिमालयः

अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयो नाम नगाधिराजः।
पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः॥

अनन्तरत्नप्रभवस्य यस्य हिमं न सौभाग्यविलोपि जातम्।
एको हि दोषो गुणसन्निपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवांकः॥

आमेखलं संचरतां घनानां छायामधः सानुगतां निषेव्य।
उद्वेजिता वृष्टिभिराश्रयन्ते शृंगाणि यस्यातपवन्ति सिद्धाः॥

पदं तुषारस्रुतिधौतरक्तं यस्मिन्नदृष्ट्वापि हतद्विपानाम्।
विदन्ति मार्गं नखरन्ध्रमुक्तैर्मुक्ताफलैः केसरिणां किराताः॥

यः पूरयन् कीचकरंध्रभागान्दरीमुखोत्थेन समीरणेन।
उद्गास्यतामिच्छति किंनराणां तानप्रदायित्वमिवोपगन्तुम्॥

कपोलकण्डूः करिभिर्विनेतुं विघट्टितानां सरलद्रुमाणाम्।
यत्र स्रुतक्षीरतया प्रसूतः सानूनि गन्धः सुरभीकरोति॥

दिवाकराद्रक्षति यो गुहासु लीनं दिवाभीतमिवांधकारम्।
क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने ममत्वमुच्चैः शिरसां सतीव॥

लांगूलविक्षेपविसर्पिशोभैरितस्ततश्चन्द्रमरीचिगौरैः।
यस्यार्थयुक्तं गिरिराजशब्दं कुर्वन्ति वालव्यजनैश्चमर्यः॥

भागीरथीनिर्झरसीकराणां वोढा मुहुः कम्पितदेवदारुः।
यद्वायुरन्विष्टमृगैः किरातैरासेव्यते भिन्नशिखण्डिबर्हः॥

सप्तर्षिहस्तावचितावशेषाण्यधो विवस्वान् परिवर्तमानः ।
पद्मानि यस्याग्रसरोरुहाणि प्रबोधयत्यूर्ध्वमुखैर्मयूखैः ॥

यज्ञांगयोनित्वमवेक्ष्य यस्य सारं धरित्रीधरणक्षमञ्च ।
प्रजापतिः कल्पितयज्ञभागं शैलाधिपत्यं स्वयमन्वतिष्ठत् ॥

कुमारसंभवम् ।



[ ४ ]

# उर्वशीपुत्रः

तत: प्रविशति हृष्टो विदूषकः—

विदूषकः—ही हीभोः दिष्ट्या चिरस्यकालस्योर्वशीमहायस्तत्र-भवान् राजा नन्दनवनप्रमुखेषु प्रदेशेषु विहृत्य प्रति-निवृत्तः । प्रविश्य नगरमिदानीं स्वकार्यानुशासनेन प्रकृतिमण्डलमनुरंजयन् राज्यं करोति । असन्तानत्वं वर्जयित्वाऽस्य न किमपि शोचनीयम् । अद्यतिथि-विशेष इति भगवत्योर्गंगायमुनयोः संगमे देव्या सह साम्प्रतमुपकार्यामुपविष्टः । तदानन्दलङ्क्रियमाणस्यांगानुलेपन-माल्यभागी भवेव भ्रमामि ।

( नेपथ्ये )

हा धिक् हा धिक् एष तालवृन्तपिधानं निक्षिप्यनीयमानो मणिरामिषशंकिना गृध्रेणाक्षिप्तः ।

विदूषकः—( आकर्ण्य ) अत्याहितमत्याहितम् । परमबहुमतः खलु वयस्यस्य संगमनीयो नाम चूडमणि. । अतः खल्वसमाप्तनेपथ्य एव तत्र भवानासनत उत्थितः । तत् पार्श्ववर्ती भवामि । ( इति निष्क्रान्तः )

( प्रवेशकः )

तत: प्रविशति राजा सूतश्च कञ्चुकिवेधकौ परिजनश्च ।

राजा—वेधक वेधक ।

आत्मनो वधमाहर्ता क्वासौ विहगतस्करः ।
येन तत्प्रथमं स्तेयं गोप्तुरेव गृहे कृतम् ॥

**किरातः**—एषोऽयमुखलग्नहेमसूत्रेण मणिनानुरञ्जयन्निवाकाशं भ्रमति ।

**राजा**—पश्याम्येनम् ।

> असौ मुखालम्बितहेमसूत्रं,
> बिभ्रन्मणिं मण्डलशीघ्रचारः ।
> अलातचक्र-प्रतिमं विहंग—
> स्तद्रागलेखावलयं तनोति ।

कथय किं खल्वत्र कर्तव्यम् ।

**विदूषकः**—(उपेत्य) भोः, अलमत्र घृणया। अपराधी शासनीयः।

**राजा**—सम्यगाह भवान् धनुर्धनुरुस्तावत् ।

**परिजनः**—यथा भर्ताज्ञापयति । ( इति निष्क्रान्तः )

**राजा**—न दृश्यते हि विहगाधमः ।

**विदूषकः**—इत इतो दक्षिणान्तरेण चलितः शकुनिहताशः ।

**राजा**—( दृष्ट्वा ) इदानीं—

> प्रभापल्लवितेनासौ करोति मणिना खगः ।
> अशोकस्तवकेनेव दिङ्मुखस्यावतंसकम् ।

**यवनी**—( धनुर्हस्ता प्रविश्य ) भर्तः ! इदं सशरं चापम् ।

राजा—किमिदानीं धनुषा बाणपथातीतः क्रव्यभोजनः । तथाहि

आभाति मणिविशेषो दूरमिदानीं पतत्रिणा नीतः ।
नक्तमिव लोहितांगः परुषघनच्छेदसंपृक्तः ।
आर्य लातव्य !

कंचुकी—आज्ञापयतु देवः ।

राजा—मद्वचनादुच्यन्तां नागरिकाः सायं निवासवृक्षाग्रे विचीयतां विहगाधमः ।

कंचुकी—यथाज्ञापयति देवः ( इति निष्क्रान्तः )

विदूषकः—भो विश्राम्यतु भगवान् साम्प्रतम् । कुत्र गतः स रत्नकुंभीरको भवतः शासनान्मोक्ष्यते ।

( इत्युपविशतः )

राजा—वयस्य,

रत्नमिति न मे तस्मिन्मणौ प्रयासो विहगमारिक्षते ।
प्रियया येनास्मि सखे संगमनीयेन संगमितः ।

( ततः प्रविशति सशरं मणिमादाय कंचुकी )

कंचुकी—जयति जयति देवः ।

अनेन निर्भिन्नतनुः स वध्यो रोषेण वै मार्गणतां गतेन ।
प्राप्तापराधोचितमन्तरिक्षात् समौलिरत्नः पतितः पतत्री ।

( सर्वे सविस्मयं निरूपयन्ति )

कंचुकी—अभिप्रक्षालितोऽयं मणिः कस्मै प्रदीयताम् ।

राजा —वेधक । गच्छ । कोषपेटके स्थापयैनम् ।

किरातः—यद्भर्ताज्ञापयतीति (इति मणिमादाय निष्क्रान्तः)

राजा—(लातव्यं प्रति) आर्य, जानाति भवान् कस्यायं बाण इति

कंचुकी—नामांकितो दृश्यते । नात्र मे मर्गाविभावसहा दृष्टिः ।

राजा—तदुपश्लेषय शरं यावन्निरूपयामि ।

विदूषकः—किं भवान् विचारयति ।

राजा—शृणु तावत् प्रहर्तुर्नामाक्षराणि ।

विदूषकः—अवहितोऽस्मि ।

राजा—( वाचयति )

ऊर्वशीसंभवस्यायमैलसूनोर्धनुष्मतः ।
कुमारस्यायुषो बाणः संहर्ता द्विषदायुषाम् ।

विदूषकः—दिष्टया सन्तानेन वर्धते महाराजः ।

राजा—कथमेतत् । सखे, अनिमिष्या वियुक्तोऽहमुर्वश्यान । कदाचिदपि तत्रभवती गर्भाविर्भूतदोहदाप्युपलक्षिता । कुत एव प्रसूतः ?

किंतु—आविलपयोधराग्रं लवलीदलपाण्डुराननच्छायम् ।
कतिचिदहानि शरीरं श्लथवलयमिवाभवत्तस्याः ॥

विदूषकः—मा भवान् मानुषीधर्मं दिव्यायास्तस्याः संभावयतु प्रभावगूढानि तासां चरितानि ।

राजा—अस्तु तावदेवं यथाह भवान्। पुत्रसम्वरणे किमिव कारणं तत्रभवत्याः।

विदूषकः—मा वृद्धा मां राजा परिहरिष्यतीति ।

राजा—कृतं परिहासेन चिन्त्यताम् ।

विदूषकः—को देवरहस्यानि तर्कयिष्यति ।

कंचुकी—( प्रविश्य ) जयति जयति देवः। देव, च्यवनाश्रमात् कुमारं गृहीत्वा तापसी सम्प्राप्ता देवं द्रष्टुमिच्छति ।

राजा—उभयमप्यविलम्बितं प्रवेशय।

कंचुकी—यदाज्ञापयति देव. । ( इति निर्गम्य तापसीसहितं कुमारमादाय प्रविष्ट. )

विदूषकः—ननु एलैष क्षत्रियकुमारो यस्य नामांकितो गृध्रलक्ष्यवेधी नाराच उपलब्धस्तत्रभवतो बह्वनुकरोति।

राजा—एवमेतत्

बाष्पायते निपतिता मम दृष्टिरस्मिन्
वात्सल्यबन्धिहृदयं मनसः प्रसादः।
संजातवेपथुभिरुज्झितधैर्यवृत्ति-
रिच्छामि चैनमदयं परिरब्धुमंगैः।

कंचुकी—भगवति, एवं स्थीयताम् ।

( तापसीकुमारौ यथोचितं स्थितौ )

राजा—( उपसृत्य ) भगवति, अभिवादये ।

तापसी—महाराज, सोमवंशं धारयन्भव । भोः, अनाख्यातोऽविज्ञात एव तस्य राजर्षेरायुषश्चौरसः सम्बन्धः जात प्रणम गुरुम् ।

( कुमारो वाष्पगर्भमंजलिं बद्ध्वा प्रणमति )

राजा—वत्स ! आयुष्मान् भव ।

कुमारः—( स्पर्शं रूपयित्वा । स्वगतम् )

यदि हार्दमिदं श्रुत्वा पिता ममायं सुतोऽहमस्येति ।
उत्संगे वृद्धानां गुरुषु भवेत्कीदृशः स्नेहः ।

राजा—भगवति, किमागमनप्रयोजनम् ।

तापसी—शृणोतु महाराजः । एष दीर्घायुर्जातमात्र एवोर्वश्या किमपि निमित्तमपेक्ष्य मम हस्ते न्यासीकृतः । यत् क्षत्रियस्य कुलीनस्य जातकर्मादिविधानं तदस्य तत्रभवता च्यवनेन समनुष्ठितम् गृहीतविद्यो धनुर्वेदे च विनीतः ।

राजा—सनाथः खलु संवृत्तः ।

तापसी—अद्य पुष्पसमित्कुशानिमित्तं ऋषिकुमारकैः सह गतेनानेनाश्रमवासविरुद्धं समाचरितम् ।

विदूषकः—कथमिव ।

तापसी—गृहीतामिषः किल गृध्र आश्रमपादपशिखरे निलीयमानो लक्ष्यीकृतो बाणस्य ।

राजा—ततस्ततः ।

तापसी—तत उपलब्धवृत्तान्तेन भगवताच्यवनेनाहं समादिष्टा निर्यातयैनमुर्वशीहस्ते न्यासमिति । तदुर्वशीं प्रेक्षितुमिच्छामि ।

राजा—तेन ह्यासनमनुगृह्णातु भगवती ।

( नेपथ्योपनीतयोरासनयोरुपविष्टौ )

राजा—लातव्य, आहूयतामुर्वशी ।

कंचुकी—यदाज्ञापयति देवः । ( इति निष्क्रान्तः )

राज—कुमारमालोक्य ( एह्येहि वत्स )

सर्वाङ्गीणः स्पर्शः सुतस्य किल तेन मामुपनतेन ।

आह्लादयस्व तावच्चन्द्रकरश्चन्द्रकान्तमिव ।

तापसी—जात, नन्दय पितरम् ।

( कुमारो राजानमुपसर्पति )

राज—( आलिंग्य ) वत्स प्रियसखं ब्राह्मणमशङ्कितो वन्दस्व ।

विदूषकः—किमिति शंकिष्यते—नन्वाश्रमवासपरिचित एव शाखामृग. ।

कुमारः—( सस्मितम् ) तात वंदे ।

विदूषकः—स्वस्ति भवते वर्धतां भवान् ।

---

से घटित होता है। ( ईश्वर सर्वशक्तिमान् शासक को कहते हैं। सर्वशक्तिमत्ता चराचरव्यापी भगवान् शङ्कर को छोड़कर अन्यत्र कहीं पर भी नहीं मिलती। शिव को इसलिये जो ईश्वर कहा गया वह सर्वथा सार्थक अर्थात् यथार्थतर है ) और जो मोक्ष को चाहनेवाले योगियों के द्वारा प्राण, अपान, समान आदि वायुओं को नियमित कर हृदयाकाश में ढूँढ़ा जाता है ऐसा वह स्थिरभक्ति और योग से सुलभ स्थाणु भगवान् शङ्कर तुम्हारे लिये कल्याणकारी हो ॥२॥

एकैश्वर्ये—unique power. ( अणिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्यादि—ऐश्वर्ययुक्तोऽपि )

प्रणतबहुफले—yielding manifold fruit to those who bow down to him.

कृत्तिवासाः—wearing an Antelope's or tiger's skin for a garment. ( गजासुरचर्मधारी )

कान्तासम्मिश्रदेहोऽपि—though such a passionate lover as to have his wife forming half the part of his body. ( अर्धनारीश्वरः )

अविषयमनसाम्—free from passion.(अनासक्तानाम्)

परस्तात्—far beyond. ( परवर्ती )

अष्टाभिः —the eight forms of Shiva are the five elements पृथ्वी, अप्, तेजस्, वायु, आकाश and the sun, the moon, and the sacrificer ( यष्टा )।

कृत्स्नं जगत्—the five elements constitute the world.

बिभ्रतः—धारयतः।

सन्मार्गालोकनाय—to know the path of righteousness.

तामसीं वृत्तिम्—तमस इय तामसी ताम्। the influence of the तमस् quality.

( तमोगुण से आवृत होकर ही हम अपने आन्तरिक प्रकाश से अपने आपको प्रकाशित नहीं कर सकते। उसके दूर होने पर अपने आप सर्वत्र प्रकाश हो जाता है और हम अपने सच्चे स्वरूप को देख लेते हैं।)

व्यपनयतु—Remove ( मालविका० ॥३॥ )

या सृष्टिः स्रष्टुराद्या—

शकुन्तलानाटक का यह प्रारंभिक मंगलश्लोक है। इसमें ईश के लिये जिन विशेषणों को प्रयुक्त किया गया है उनसे यह सिद्ध होता है कि ईश्वर का हमारे साथ एक प्रत्यक्ष सम्बन्ध है, वह परम परोपकारी है और वह इस समस्त जगत् का अपनी इन आठ शक्तियों के द्वारा परिपालित करता है। कुछ विद्वान् इन विशेषणों में दुष्यन्त और शकुन्तला के भावी सम्बन्ध और उनके जीवन की भी झलक देखते हैं और इस तरह से—

'आशीर्नमस्क्रियारूप श्लोक काव्यार्थसूचक"

इस नान्दीलक्षण के अनुसार इसमें काव्यार्थ की सूचना का दिग्दर्शन कराते हैं।

स्रष्टु—ब्रह्मणः (सृज्-तृच् षष्ठी) of the creator.

आद्या सृष्टि—प्राथमिकः सर्गः (सबसे पहली रचना १ जल)

विधिहुतम्—श्रुतिस्मृत्युक्तविधानेन हुतं हविः होमद्रव्य वहति धारयति। fire ( २ अग्नि )

होत्री—यजमानरूपा ३।

ये द्वे कालं विधत्तः— जो दो मूर्ति ( ४ सूर्य ५ चन्द्र ) दिन और रातरूपी काल की व्यवस्था करते हैं ।

श्रुतिविषय……विश्वम्—श्रवणेन्द्रिय का विषय शब्द है गुण जिसका अर्थात् ६ आकाश।

सर्वबीजप्रकृतिः—सब बीजों की प्रकृति ( अर्थात् प्रधान कारण—७ पृथ्वी )

यया प्राणिनः प्राणवन्तः—जिस शरीर से प्राणधारी श्वासोच्छ्वासादि लेते हैं ( ८ वायु )।

वः—युष्मान् ( तुम्हारी ) अवतु ( रक्षा करें )।

शकुन्तला के पक्ष में—आद्या सृष्टि का अर्थ विधाता की अभूतपूर्व रचना शकुन्तला और 'द्वे कालं विधत्तः'—से शाप की अवधि को निश्चित करनेवाली प्रियंवदा और अनुसूया का बोध होता है । 'अष्टाभिस्तनुभिः'—से आठ लोकपालों के अंश राजा दुष्यन्त की ओर भी संकेत हो सकता है।

कालिदास ने इस श्लोक के सिद्धान्त को—

विदितं वो यथा स्वार्था न मे काश्चित् प्रवृत्तयः।

ननु मूर्तिभिरष्टाभिरित्थं भूतोऽस्मि सूचितः ॥ (कुमार०)

अष्टाभिर्यस्य कृत्स्नं जगदपि तनुभिर्बिभ्रतो नाभिमानः।

इन श्लोकों में तथा अन्य ग्रंथों में भी प्रकाशित किया है। इस श्लोक के 'प्रत्यक्षाभिः'—पद से सिद्ध होता है कि कालिदास ईश्वर के अस्तित्व का प्रत्यक्ष प्रमाण दे रहे हैं ॥४॥

स्रग्धराछन्दः—म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्।

Page 2.

## हिमालयः

कुमारसम्भव के प्रारम्भ में ही हिमालय का यह वर्णन परम मनोहारी है। देश-देशान्तरों के अनेक कवियों ने पर्वतों की छटा का वर्णन किया है परन्तु यह वर्णन जितना पूर्ण और स्वाभाविक है एवं इसमें प्राकृतिक वर्णन के साथ ही मानव-जीवन के सौन्दर्य का जो काव्यमय चित्रण किया गया है वह विश्व साहित्य में अन्यत्र मिलना दुर्लभ है।

यह वर्णन किसी साधारण पर्वत का नहीं अपितु पर्वतराज का है, यह बात सदा ध्यान में रखनी चाहिये।

१ उत्तरस्यां दिशि—( उत्तरदिशा देवताओं की भूमि मानी जाती है। ) in the northern direction.

देवतात्मा—देवता आत्मा अधिष्ठाता यस्य। ( इस विशेषण से हिमालय को देवस्वरूप एवं चेतन कार्मों के योग्य माना गया है। )

पूर्वापरौ—प्राच्यपश्चिमौ। the eastern and the western.

तोयनिधी—समुद्रौ oceans.

वगाह्य—प्रविश्य—आक्रम्य। having entered.

स्थितः..... मानदण्ड—पूर्व और पश्चिम के दोनों सागरों को आक्रान्त करता हुआ यह हिमालय पृथ्वी की दीर्घता को मापनेवाले किसी दण्ड के समान खड़ा है।

२ अनन्तरत्नप्रभवस्य—अनन्तानां अपरिमितानां रत्नानां प्रभवस्य—उत्पत्तिस्थानस्य। the source of endless jewels.

सौभाग्यविलोपि—सौन्दर्यविघातकम्। killer of the beauty.

गुणसन्निपाते—गुणों के समूह में। in a multitude of virtues.

निमज्जतीन्दोः······ ( यदि कोई यह कहे कि हिमालय में केवल ठंडा हिम ही हिम है इसलिये उसमें कौन-सा सौन्दर्य हो सकता है तो इसके लिये कवि कहता है कि—हिम के होने पर भी वहाँ अनन्त रत्नों की खानों के होने से हिम उसके सौभाग्य का लोप नहीं कर सकता। जहाँ गुणों का समूह होता है वहाँ एक दोष चन्द्रमा को हजारों किरणों के सामने एक कलङ्क की तरह अपने आप ही छिप जाता है।

३ आमेखलं संचरताम्—पर्वतमध्यमूलं मर्यादीकृत्यभ्रमतो मेखलाखण्डबन्धेस्यात् काञ्चीशैलनितम्बयोः—इति विश्वः। आङ् मर्यादाभिविध्योः—इत्यव्ययीभावः।

अधः सानुगताम्—( मेघमण्डल से नीचे के शिखरों की छाया को )

निषेव्य—having enjoyed.

उद्वेजिताः—क्लेशिताः।

आश्रयन्ते—resort.

आतपवन्ति—सघर्माणि—sunny.

सिद्धः—पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः।

४ पदम्—पादप्रक्षेपस्थानम्—footprints.

तुषारस्रुतिधौतरक्तम्—तुषारस्रुतिभिः ( बर्फ के गिरने से ) धौतं क्षालितं ( धो दिया गया है ) रक्तं शोणितं यस्य तम्।

हतद्विपानाम्—मारितगजानाम्। who have killed elephants.

विदन्ति—जानन्ति।

मुक्ताफलैः—मोतियों से ।

नखरन्ध्रमुक्तैः—नखान्तरालस्खलितैः । fallen from the cavities of their claws.

किराताः—शबराः । ( उस हिमालय में हाथियों को मारने-वाले सिंहों के पदचिह्न यद्यपि बर्फ से रक्त के धुल जाने के कारण दिखाई नहीं देते पर फिर भी भील उनके नखों में से गिरे हुए गजमुक्ताओं के द्वारा उनके मार्ग का पता लगा लेते हैं )।

५ कीचकरन्ध्रभागान्—कीचका वेणुविशेषाः ( बाँस ) तेषां रन्ध्रभागान् छिद्रप्रदेशान् । holes of the bamboos.

दरीमुखोत्थितेन—दरी गुहा ( cave ) सैव मुखं तस्मात् ।

उत्थेन—उत्पन्नेन ।

समीरणेन—वायुना ।

उद्गास्यताम्—देवयोनित्वात् उच्चैः गन्धारग्रामेण गानं करिष्यताम् । उत्-गै-स्य ( षष्ठी बहु० ) ।

तानप्रदायित्वम्—[ दूसरे स्वर का प्रवर्तक और राग की स्थिति एवं प्रवृत्ति का कारण तथा बाँस के वाद्य से साध्य स्वर-विशेष तान कहलाता है ] हिमालय इतना आनन्दी जीव है कि वह ऊँचे गान के इच्छुक किन्नरों के गाने के समय अपने गुफारूपी मुख से बाँसों के छिद्रों में हवा भरकर उनके लिये तान देनेवाला बनना चाहता है ।

६ कपोलकण्डूः—the itching sensation of their temples

विनेतुम्—अपनेतुम् । to remove.

विघट्टितानाम्—घर्षितानाम् rubbed against

सरलद्रुमाणाम्—देवदारूणाम् ।

स्नुतक्षीरतया— हाथियों के कपोलों की रगड़ खाकर दूध के झरने से।

सानूनि—शिखराणि।

सुरभी करोति—सुगन्धित कर देता है। renders the petals fragrant.

७ दिवाकरात्—सूर्यात्।

लीनम्—hiding. (छिपे हुए को)

दिवाभीतमिव—दिवसे भीतमिव (उलूकमिवेतिध्वनिः)

क्षुद्रेऽपि नूनं......सतीव। यदि कोई यह कहे कि असज्जन अंधकार को शरण देने से क्या लाभ होगा तो श्रीकालिदास कहते हैं कि—क्षुद्र पुरुष के भी शरण में आ जाने पर (उच्चैः शिरसां) उन्नत हृदयवाले उसमें भी (सतीव) एक सज्जन के प्रति जितना ममत्व होता है उतना ही ममत्व रखते हैं। उनकी दृष्टि में सज्जन और असज्जन का कोई भेद नहीं होता।

८ लाङ्गूलविक्षेपविसर्पिशोभैः—लाङ्गूलस्य पुच्छस्य विक्षेपः चालनं तेन विसर्पिणी प्रसरणशीला शोभा येषां तैः। by waving over him the chouries of their tails.

अर्थयुक्तम्—सार्थकम्। make significant.

बालव्यजनैः—चामरैः।

९ सीकराणां—अम्बुकणानाम्।

वोढा—वाहकः। (वह+तृच्)। which bears

अन्विष्टमृगैः—मार्गितमृगैः। tired in search of the deer.

भिन्नशिखण्डिबर्हः—भिन्नानि विरलीकृतानि शिखण्डिनां मयूराणां बर्हाणि पुच्छानि येन सः। which moves the feathers of the peacocks.

Page 3

१० सप्तर्षिहस्तावचितावशेषाणि—सप्त च ते ऋषयश्च सप्तर्षयः। तेषां हस्तैरवचितेभ्यो लूनेभ्योऽवशेषाणि अवशिष्टानि। left after being plucked by the seven sages with their hands

विवस्वान्—सूर्यः।

अधः परिवर्तमान—नितम्बप्रदेशे विवर्तमानः। going round below the peaks

अग्रसरोरुहाणि—अग्र उपरिस्थानि सरांसि तेषु रुहाणि कमलानि। lotuses growing on the summits

प्रबोधयति—opens

११ यज्ञाङ्गयोनित्वम्—यज्ञाङ्गानां यज्ञसाधनानां सोमलतादीनां योनिं प्रभवस्थानत्वम्। the source of the sacrificial essentials

सारम्—बलम्।

अनेदय—ब्रह्मा।

कल्पितयज्ञभागम्—कल्पितो व्यवस्थापितो यज्ञभागो यस्मिंस्तम्—*in which a share of sacrificial* oblations was meant for him

( जब ब्रह्मा ने यह देखा कि हिमाचल समस्त यज्ञाङ्गों का पूरक है और इसका बल भी समस्त पृथ्वी के भार को धारण करने में समर्थ है तब उसने यज्ञ में भी इसको भाग देकर इसको अपने आप ही समस्त पर्वतों का राजा बना दिया। )

Page 4.

## उर्वशीपुत्रः

[ विक्रमोर्वशीय के अन्तिम (पंचम) अङ्क का यह प्रारम्भिक प्रकरण है ] उर्वशी जब भरत मुनि के शाप से मृत्युलोक में आई थी तो इंद्र ने कहा था कि पति द्वारा पुत्र-दर्शन की अवधि तक तुमको भूलोक पर रहना होगा। किंतु उर्वशी और पुरुरवा का प्रेम इतना गाढ़ हो गया था कि वह उसको छोड़कर स्वर्ग में भी जाना नहीं चाहती थी। उर्वशी ने इसलिए पुत्र के उत्पन्न होने पर भी उसको एक आश्रम में भेज दिया। दैववशात् एक दिन राजा की परमप्रिय संगमनीय मणि को एक पक्षी लेकर उड़ गया। पुरुरवा के पुत्र ने उस पक्षी को बाण से मार दिया और फिर समस्त रहस्य खुल गया। यह प्रकरण इस कथानक का ही एक भाग है। इसमें प्राचीन आश्रमों के कठोर नियम-पालन का चित्रण भी अद्वितीय है।

दिष्ट्या— Bravo, fortunately, thank God. आनन्द-सूचक अव्यय।

तत्रभवान्— His honour.

नन्दनवन— one of the forests of Gandhamadan frequented by heavenly beings.

प्रतिनिवृत्तः—प्रत्यागतः। has returned.

असन्तानत्वं वर्जयित्वा—excepting the want of a son.

तिथिविशेषः—,पुण्यतिथिः। special day.

;उपकार्या पटभवनम्। a royal tent.

अंगानुलेपनमाल्यभागी— अनुलेपनं मृगचन्दनकुङ्कुमादि माल्यं सुरभिपुष्पहारादित्योर्भागी। ( चन्दन और माला आदि में हिस्सा बँटाऊँ)

तालवृन्तविधानम्—a basket made of Tal leaves.

अत्याहितम्— a great calamity.

बहुमतः—अत्यन्तमभीप्सितः। much prized.

असमाप्तनेपथ्यः—without finishing his toilet.

कंचुकिः—an attendant on the women's apartment.

सूतः—a charioteer

Page 5.

तस्करः—चौरः। A thief, robber.

येन तत्प्रथम कृतम्— which committed the first theft in the house of the very person who protects all ( गुपूरक्षणे+क्वच्-षष्ठी )

अग्रमुखलग्नहेमसूत्रेण— with golden chain in its beak.

मण्डलशीघ्रचारः—moving rapidly in circles.

अलातचक्रप्रतिमं ··· तनोति ( यह पक्षी सोने के सूत में लटकती हुई मणि को मुख में लेकर वेग से उड़ता हुआ उस मणि की प्रभा की रेखा के मण्डल को जलते हुए काठ के चक्र के समान चारों ओर विस्तृत कर रहा है )

अलात—जलता हुआ काठ।

सम्यगाह—you are right.

दक्षिणान्तरेण—towards the south.

प्रभापल्लवितेन—the gem with its halo of rays. ( जिसके चारों ओर प्रभा फैल रही है ऐसी मणि से यह पक्षी दिग् विभाग को अशोक के गुच्छों से जैसे उसको सुसज्जित किया जा रहा है वैसे सजा रहा है )

स्तबक a bunch.

Page 6.

क्रव्यभोजनः —मांसाशी। flesh eater.

आभाति……संपृक्तः— पक्षी के द्वारा दूर ले जाया हुआ यह मणि अब ऐसे चमक रहा है जैसे रात में अविरल मेघों के खण्डों से युक्त होकर लाल रङ्गवाला मंगल ग्रह चमका करता है।

परुषघनच्छेदसंपृक्तः—परुषः अविरलो यो घनो मेघस्तस्य छेदः खण्डस्तेन युक्तः। near a piece of a dense cloud.

विचीयताम्—अन्विष्यताम्।

नागरिकाः—प्रधाननगररक्षणाधिकारी। The mayor.

रत्नकुंभीरकः—Robber of the gem. चौरः

अनेन निर्भिन्नतनुः……पतत्री—वध करने योग्य यह पक्षी बाण के रूप में परिवर्तित तेरे रोष से भिन्न शरीर होकर अपने किये हुए अपराध के फलानुरूप अब रत्न-समेत आकाश से आ गिरा है।

मार्गणतां गतेन— transformed into this shaft. बाणरूपं प्राप्तेन।

अभिप्रक्षालितः—washed with water.

Page 7.

कोपपेटके—in a basket.

वर्णविभावसहा—वर्णानां अक्षराणां विभावनायां क्षमा समर्था।

ऐलसूनोः—(पुरुरवा इला का पुत्र होने से ऐल कहलाता था)

अनिमिष्या—निमेषमात्रमपि । क्षणमपि न । नैमिषारण्य-मन्तरा वा ।

गर्भाविर्भूतदोहदापि—with a sign of pregnancy.

आविलपयोधराग्रम्—आविले कलुषे पयोधराग्रे यस्य तत् ।

श्लथवलयम्—शिथिलकङ्कणम् ।

Page 8

पुत्रसंवरणे—पुत्रगोपने in hiding her son.

नाराचः—बाण ।

बाष्पायते—have tears.

वात्सल्यबन्धिहृदयम्—वात्सल्यस्य प्रेमातिशयस्य बन्धोऽस्य तत् ।

सञ्जातवेपथुभिः — सकम्पैः ।

अदयं परिरब्धुम्—अशिथिलमालिंगितुम् ।

Page 9.

अनाख्यातः—without being informed.

उत्सगे—on their taps

किमपि निमित्तमपेक्ष्य— for some reason.

हस्ते न्यासीकृत.—entrusted to my care.

निलीयमानः—sitting.

Page 10.

निर्यातय—प्रत्यर्पय ।

शाखामृगः—a monkey.

Page 11.

## दिलीपपरीक्षणम्

रघुवंश का यह द्वितीय सर्ग सेवाधर्म, क्षात्रधर्म, हिमालय-सौन्दर्य तथा वात्सल्य एवं गोसेवा से प्राप्त होनेवाले फलों के प्रतिपादन के लिये सर्वत्र प्रसिद्ध है। इसका प्रत्येक श्लोक कण्ठ करने योग्य है।

१ अन्येद्युः—on the following day.

जिज्ञासमाना—ज्ञातुमिच्छन्ती disirous of knowing.

विरूढशष्पम्--जातबालतृणम्। where tender grass has grown.

गह्वरम्—गुहाम् a cave.

२ दुष्प्रधर्षा—दुर्धर्षा। not assailable.

अद्रिशोभाप्रहितेक्षणेन—पर्वतशोभानिरीक्षणदत्तदृष्टिना। who has directed his eyes to the beauty of the mountain.

प्रसह्य—हठात्। forcibly.

३ तदीयम्—तस्या इदं तदीयम्।

गुहानिबद्धप्रतिशब्ददीर्घम्। deepened by its reverberations in the cave.

रश्मिष्विवादाय······दृष्टिम् ( पर्वत की सुन्दरता को देखने में आसक्त राजा की दृष्टि को उस शब्द ने ऐसे खैंचा जैसे किसी वस्तु को रस्सों में बाँधकर (रश्मिष्विव) खैंचा करते हैं।

४ पाटलायां—रक्तवर्णायाम्।

तस्थिवांसम्—स्थितम्।

अधित्यकायाम्—ऊर्ध्वभूमौ। on the table-land.

सानुमत.—अद्रे· of a mountain

५ वध्यस्य—वधयोग्यस्य ।

शरण्य – The protector of the distressed

प्रसमोद्धृतारिः—प्रसभेन बलात्कारेण उद्धृता अरयो येन।

जाताभिषङ्ग.—जातपराभवः— being thus affronted.

६ वामेतर.—दक्षिण ।

नखप्रभाभूषितकङ्कपत्रे—नखप्रभाभिर्भूषितानि विच्छुरितानि कङ्कस्य पक्षिविशेषस्य पत्राणि यस्य तम् । The heron feathers whereof were beautifully tinted by the lustre of its nails

सायक पुङ्खे—On the hat of the arrow.

चित्रार्पितारम्भ —चित्रलिखित शरोद्धरणोद्योग इव ।
( जैसे बाण को खेंचते हुए किसी का चित्र लिखा हो )

७ आर्यगृह्यम्—आर्याणां सतां गृह्य पक्ष्यम् । who was ever a partition of the good

सिंहोरुसत्वम्—सिंह इव उरुसत्वः महाबल तम् ।

विस्मापयन्—विस्मयं आश्चर्यं प्रापयन् ।

८ न पादपोन्मूलन · मारुतस्य [ वृक्षों को उखाड़ने की शक्ति रखनेवाला वायु का वेग (रंह) पर्वतों (शिलोच्चये) पर नहीं फैलता ( न मूर्छति ) अर्थात् वहाँ उसका वेग कम हो जाता है ]

९ आरुरुक्षो —आरोढुम इच्छो —when he wishes to mount ।

अध्यमूर्ते —शिवस्य पदार्पणानुग्रहपूतपृष्ठम्—अपने चरणों को रखने की कृपा से पवित्र पीठवाले ।

अवेहि—जानो।

Page 12.

१० वृषभध्वजेन—वृषभो ध्वजे यस्य। by the bull bannered God.

यो हेम''' रसज्ञः—जो पुत्र की तरह स्वीकृत किया हुआ देवदारु वृक्ष स्कन्द की माता पार्वती के स्वर्ण-कलशरूपी स्तनों में से निकले हुए (स्तनरूपी कलश) पय अर्थात् जल (दूध) का रसज्ञ है।

११ कण्डूयमानेन—कषता scratching his temples against it.

कटम्—कपोलम्।

सेनान्यम्—स्वामिकार्तिकम्।

आलीढम्—क्षतम्। wounded.

१२ त्रासार्थम्—भयार्थम्।

अद्रिकुक्षौ—गुहायाम्।

व्यापारित''''''वृत्ति—शूलधारी भगवान् शङ्कर ने उस दिन से ही मुझे सिंह बनाकर और समीप में आये हुए प्राणी तेरे भोजन का काम देंगे (अङ्कागतसत्ववृत्ति) यह कहकर इस गुफा में नियुक्त (व्यापारित) कर दिया।

१३ प्रदिष्टकाला—प्रदिष्टः निर्दिष्टः कालो भोजनवेला यस्याः।

शोणितपारणा—रुधिरस्य व्रतान्तभोजनम्।

सुरद्विषः'''सुधेव—देवताओं के शत्रु राहु के लिये चन्द्रमा के अमृत के समान।

१४ निवर्तस्व—लौट जाओ

दर्शितशिष्यभक्तिः—आपने अपने गुरु के प्रति शिष्यत्व की पूरी भक्ति दिखा दी।

शस्त्रेण ····त्रिणोति—जो वस्तु शस्त्र से रक्षित की जाती है यदि उसकी रक्षा किसी दैवी कारण से न की जा सके तो उसके नाश से शस्त्रधारियों के यश का नाश नहीं होता।

१५ प्रत्याहतास्त्रो······चकार—भगवान् शङ्कर के प्रभाव से मेरे अस्त्र कुण्ठित हुए हैं यह विचार कर राजा ने अपनी आत्मा में अपमान और ग्लानि (अवज्ञा) के भाव को शिथिल कर दिया। यदि किसी समान शक्तिशाली से पराभव होता तो ग्लानि की बात थी। सर्वेश्वर की इच्छा के विरुद्ध अपमान समझना निरर्थक है।

१६ प्रत्यब्रवीत्—spoke in reply.

तत्पूर्वभङ्गे—स एव पूर्वः प्रथमो भङ्गः प्रतिबन्धो यस्मिन्। which for the first time knew what failure was.

वितथप्रयत्नः—विफलप्रयत्नः। unsuccessful in his attempt.

जडीकृत···वज्रपाणिः—जो राजा शङ्कर के देखने से वज्र को छोड़ते हुए इन्द्र के समान जड़ हो गया था।

(त्रिपुर-दहन के समय भगवान् शङ्कर बालक रूप में दुर्गा के साथ दृश्य देखने आये थे। इन्द्र ने उस बालक के तेज की ईर्ष्या से उस पर वज्र छोड़ा किन्तु शङ्कर के देखने-मात्र से ही वह जड़ हो गया।)

१७ संरुद्धचेष्टस्य—प्रतिबद्धव्यापारस्य। Whose actions are restrained.

अन्तर्गतं···अभिधास्ये—किन्तु क्योंकि प्राणधारियों के आन्तरिक भाव को भी आप जानते हैं (वेद) इसलिये मैं कहूँगा।

१८ सर्गस्थितिप्रत्यवहारहेतुः—रचना, स्थिति और विनाश का कारण। The cause of the creation, preservation and destruction.

गुरोरपीदं…अनुपेक्षणीयम्—किन्तु आहिताग्नि (जिसको निरन्तर हवन के लिये गोदुग्धादि की आवश्यकता है) मेरे गुरु का धन भी जो मेरे सामने ही नष्ट हो रहा है उपेक्षणीय नहीं हो सकता।

१६ शरीरवृत्तिम्—जीवनम्। your subsistance.

निर्वर्तयितुम्—पूरयितुम्, सम्पादयितुम् to make.

दिनावसानोत्सुक…महर्षेः—दिन के अन्त में दूध पीने के लिये जिसका बछड़ा उत्सुक हो रहा है ऐसी इस गौ को छोड़ दो।

Page 13.

२० शकलानि—खण्डानि rending into pieces the gloom.

२१ एकातपत्रम्—एकच्छत्रम् one imperial umbrella.

अल्पस्य…त्वम्-एक तुच्छ-सी चीज़ के लिये इतनी अमूल्य वस्तुओं का त्याग करता हुआ तू अविवेकी प्रतीत होता है।

२२ उपप्लवेभ्यः—विघ्नेभ्यः। (यदि प्राणियों पर तेरी अनुकम्पा विशेष है तो तेरे अन्त में केवल इस एक गौ का ही कल्याण (स्वस्तिमती) होगा; किन्तु यदि तू जीता रहा तो पिता की तरह से निरन्तर अपनी प्रजा की अनेक विघ्नों से रक्षा करता रहेगा।

२३ कृशानुप्रतिमाद्—अग्निकल्पात्।

शक्योऽस्य…घटोघ्नीः—इसका क्रोध (मन्युः) करोड़ों घड़ों के समान ऊधवाली (with udders) गौओं की भेंट से

(प्रतिपाद्यता) दूर (विनेतुम्) किया जा सकता है।

२४ कल्याणपरम्पराणां भोक्तारम्—The enjoyer of so many blessings.

ऊर्जस्वलम्–बलशालिनम्।

महीतल" आहुः—जो समृद्ध राज्य होता है वह एक तरह इन्द्र के स्थान के समान ही कहा जाता है। भेद केवल इतना ही है कि वह महीतल पर होता है और वह स्वर्ग में।

२५ प्रतिस्वनेन—प्रतिशब्देन on account of echo.

तमेवार्थमभाषतेव—पर्वत भी प्रीति से प्रतिध्वनित होकर उस बात को ही कहता हुआ-सा प्रतीत हुआ।

२६ तदध्यासितकातराक्ष्या—तेन सिंहेन यदध्यासितं घ्या·क्रमणं तेन कातरे अक्षिणी यस्यास्तया। being looked at with terror-smitten eyes (by the cow)

२७ क्षतात्""मलीमसैर्वा—क्षत से अर्थात् घाव से किसी खतरे से जो रक्षा करता है उसको क्षत्र कहते हैं। यह शब्द परमउन्नत (उदग्रः) और तीनों लोकों में प्रसिद्ध है (रूढ़) उस क्षत्र शब्द से विपरीत वृत्तिवाले अर्थात् विरुद्ध व्यापार वाले, (क्षतस्य रक्षाम् अकुर्वतः) पुरुष के राज्य से कौन सा लाभ है? (राज्ञः प्रधानो धर्मः प्रजासंरक्षणमेव तदेव तेन न क्रियते चेत्तर्हि तस्य राज्येन को लाभः) यदि कोई कहे कि जीता तो रहेगा तो दिलीप उसका उत्तर देते हैं कि—निन्दा से मलिन (उपक्रोश–निन्दा) प्राणों को रखने से भी कोई लाभ नहीं। (यावज्जीवेत्तावत् शुभ कर्मसम्पृक्ता कीर्तिरेव जीवने-ऽर्जनीया)

२८ अनुनयः—क्रोधापनयः—the pacification

विश्राणनात्—दानात्।

इमामनूनां ""अस्याम्—इसको तुम सुरभि से (कामधेनु

से) न्यून मत समझो। यदि तुमने इस पर प्रहार कर दिया है तो यह काम तुम्हारे सामर्थ्य का नहीं अपितु रुद्र के ओज से तुमने यह काम किया है।

२९ स्वदेहार्पणनिष्क्रयेण — स्वदेहार्पणमेव निष्क्रयस्तेन— by offering my own body as a ransom.

न पारण······क्रियार्थः—इस तरह से तुम्हारे भोजन में विघ्न नहीं होगा और मुनि की होमादि क्रिया भी किसी तरह से लुप्त नहीं होगी।

Page 14

३० परवान्—पराधीनः।

अवैति—जानते हो।

स्थातु···अक्षतेन—स्वामिके (नियोक्तुः) आगे रक्षणीय वस्तु को नष्ट कर और स्वयं अक्षत (unhurt) रहकर कोई नहीं ठहर सकता।

३१ अगर तू मेरी हिंसा करना नहीं चाहता तो मेरे यश रूपी शरीर की रक्षा कर, हिंसा मत कर। मेरे-जैसे विचार-शाली पुरुष पाञ्चभौतिक शरीरों में, जिनका नाश अवश्यम्भावी है, किसी तरह की विशेष अपेक्षा (अनास्था) नहीं रखते। शरीरं क्षणविध्वंसि कल्पान्तस्थायिनो गुणाः—इति भावः।

३२ सम्बन्धम्—सख्यम्।

आभाषणपूर्वम्—आभाषणम्—आलापः पूर्वं कारणम् यस्य तम्।

प्रणयम्—याञ्चां ।।the request.

३३ गाम्—वचनम्।

सद्यः प्रतिष्टम्भविमुक्तबाहुः—तत्क्षण ही प्रतिबन्ध से विमुक्त हो गई है बाहु जिसकी। whose hands were released from restraint the very moment.

न्यस्तशस्त्र.—त्यक्तशस्त्र.।

हरये—सिंहाय।

३४ अवाङ्मुखस्य—अधोमुखस्य।

उत्पश्यत.—उत्प्रेक्षमाणस्य—expecting.

३५ अमृतायमानम्—अमृतम् इव आचरति इति।

प्रस्रविणीम्—प्रस्रवः क्षीरस्रावः अस्ति यस्याः ताम्। with milk dripping down

३६ उद्भाव्य—कल्पयित्वा Creating an illusion.

अन्तक —यम.।

प्रभुः—समर्थ.।

३७ तुम्हारी गुरु की भक्ति और मुझ पर दिखाई हुई अनुकम्पा से मैं प्रसन्न हूँ। वर माँगो। तुम मुझे केवल दूध देनेवाली (पयसांप्रसूतिः) ही मत समझो, मेरे प्रसन्न होने पर तुम मेरे से मनमानी वस्तु (कामदुघां) दूह सकते हो। कामदुघा a fulfiller of wishes.

## Page 15

## कुमारसंभवम्

यह कुमार षडानन की मातृमूर्ति के समय उसकी समस्त माताओं के हृदय में उद्भूत होनेवाले वात्सल्य का एक अनुपम चित्रण है। भगवान् शङ्कर का देव कार्य-साधक तेजोवीर्य धारण करने में असह्य होकर क्रमशः अग्नि, कृत्तिकाओं एवं गङ्गा के पास आ पहुँचा था। गङ्गा में कुमार के रूप में उसके प्रकट होते ही सब वहाँ आ पहुँचीं और इधर पार्वती के साथ घूमते-घूमते भगवान् शङ्कर भी वहाँ ही आ गये। पार्वती के पूछने पर भगवान् शङ्कर उत्तर देते हैं।

१ अभ्यर्थ्यमाना—प्रार्थ्यमाना—being requested.

प्रह्वैः—नम्रैः।

पाययामास—( पा-णिच्-लिट् ) made him drink.

सुरापगा—गङ्गा ।

मूर्ता—in a bodily form.

२ सुधौघम्—दुग्धामृतसमूहम् ।

समेधमानः—वर्धमानः ।

प्रापाकृतिम्—got a form.

एत्य—समीपमागत्य ।

उपात्तुम्—गृहीतुम् ।

३ परस्परं प्रौढतरोविवादः — अन्योऽन्यं बहुलः कलह आसीत् । (यह मेरा लड़का है तेरा नहीं, इस तरह से उनमें बहुत अधिक विवाद होने लगा )

४ समं—सार्धम्-सह ।

स्वैरविहारहेतोः—यथेच्छक्रीडाकारणात् । were walking about as they pleased.

५ निसर्गवात्सल्यवशात्—निसर्गेण स्वभावेन यद्वात्सल्यं दयावत्वं तद्वशात् ।

विवृद्धचेतः प्रमोदो—जिनके चित्त का प्रमोद बढ़ गया था ।

७ स्वर्गापगासावनलः—स्वर्गापगा गङ्गा असौ (यह) अनलः ( अग्निः )

मिथ्येति वैलक्ष्यमुदाहरन्ति—पुत्रो ममायम् ( यह गंगा ने कहा ) न तवायम् ( अग्नि ने ) इत्थं मिथ्या ( तुम दोनों की ऐसी बात झूठी है यह कृत्तिकाओं ने कहा ) इस तरह से वैलक्ष्य विलक्षण क्या बात कर रही हैं ।

८ अखिलत्रिलोकी तिलकायमानम्—लोकत्रयसुन्दरम् ।

विमलस्मितश्रीः—विमला स्मितश्रीः शोभा यस्य । किंचिद् विहस्य—इत्यर्थः । who smiled gracefully.

९ सान्द्रप्रमोदोदयसौख्यहेतुभूतम्— सान्द्रः सघनो यः प्रमोदः हर्षः तस्योदयः उत्पत्तिः तेन यत्सौख्यं तस्य हेतुभूतं तज्जनकम् इत्यर्थः। ( प्रचुर परमानन्द की उत्पत्ति के सौख्य का जनक ) the cause of intense joy.

अवोचत—उक्तवान् spoke.

Page 16

१० प्रवीरमातुः—वीरजनन्याः।

अपरस्याः—अन्यस्याः।

सर्गः—सृष्टि। creation.

११ निदानमास्से—आदिकारणमसि। thou art the first cause.

रत्नाकरे युज्यत एव रत्नम्—रत्न की खान में रत्न का होना एक सर्वथैव संगत बात है।

१२ अवहितेन—सावधानतया।

संक्रान्तमन्तः—लग्नम् सद्गर्भत्वमाप्तम्।

त्रिदशापगायाम्—मन्दाकिन्याम्।

अवगाहे सति—स्नाने सति।

कृत्तिकासु—the six stars represented as nymphs acting as nurses to kartikeya, the God of war.

१३ शरस्तम्बमधि—शरकण्डाक्रान्तप्रदेशे।

१४ उत्संगतले निधेहि—अङ्के स्थापय।

धुर्या—अग्रगण्या।

१५ इति वादिनि—पूर्वोक्तप्रकारेण भाषमाणे।

अमृतांशुमौली—अमृतांशुः चन्द्रः मौली यस्य।

सुपीनगात्री—सुतरां पीनं प्रफुल्ल गात्रं यस्याः।

१६ किरीटबद्धाञ्जलिभिः—मुकुटार्पितकरैः।

सस्वरनाकिलोकैः—सवेगैरिन्द्रादिभिः।

१७ स्वर्गापगापावककृत्तिकादीन्—स्वर्गापगा गङ्गा तया सहिता याः पावक (अग्नि) कृत्तिकाः आदयो येषां तान्।

हित्वा—परित्यज्य।

१८ करकुड्मलेन—हस्तमुकुलेन।

१९ सुविस्मयानन्दविकस्वरायाः—सुतरां यौविस्मयानन्दौ आश्चर्यहर्षौ ताभ्यां विकस्वरायाः प्रफुल्लीभूतायाः। Over flowing with wonder and joy.

गलद्बाष्पतरङ्गितायाः—पतिताश्रुजलतरङ्गायाः।

विवृद्धवात्सल्यरसोत्तरायाः—विवृद्धं यद्वात्सल्यं दयावत्वं (पुत्रत्वादितिभावः) तत्र यो रसः प्रीतिः स उत्तरः प्रधानं यस्यास्तथाभूतायाः। The perfect receptacle of filial ectacy.

२० तमीक्षमाणा···चेतः। (उस पुत्र को क्षण भर देखती हुई वह पार्वती जिनकी पलक नीचे न गिरे ऐसे हजारों नेत्रों को पाने की इच्छा करने लगी। पुत्र को देखने का जो मङ्गल है उसमें किसी का भी चित्त (प्रतिक्षण) तृप्त नहीं होता। अत्र हि क्षणं क्षणमित्यस्य प्रयोगः स्वभावार्थप्रकटनेऽक्षम एव प्रतीयते।

Page 17

२१ विनम्रदेवासुरपृष्ठगाभ्याम्—प्रणतसुरासुरपृष्ठ-स्पर्शिभ्याम्।

पार्वणचन्द्रचारुम्—पर्वणिभवः पार्वणः स चासौ चन्द्रश्च। तद्वन्मनोहरं पूर्णेन्दुसुन्दरमिति यावत्।

उत्सङ्गतलम्—क्रोडमध्ये (गोदी में)। On her cap.

२२ इन्दुवक्त्रा—चन्द्रमुखी।

२३ रसौघसिक्ता—प्रीति के समूह से प्लावित।

प्रस्नविणी—दुग्धस्रावयती।

२४ अधासीत्—पपौ।

सुरस्रवन्त्या—गङ्गाया।

Page 18

## गुरुदक्षिणा

प्राचीन भारतीय नप किस तरह से अपनी समस्त सम्पत्ति का दान कर देते थे और यहाँ के ऋषि कितने निःस्पृह थे एव यहाँ के गुरु अपने शिष्य से दक्षिणा के रूप में किस द्रव्य की प्राप्ति को सर्वोपरि समझते थे इन समस्त आदर्शों की अनुभूति कराने के लिये यह पाठ अद्वितीय है।

उपजातिवृत्तम्—

स्यादिन्द्रवज्रा यदितौ जगौ ग
उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ।
अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ
पादौ यदीया उपजातयस्ता॥

१ अध्वरे—यज्ञे in the विश्वजित् sacrifice

विश्वजित्—विश्व जयति इति विश्वजित्। (इस यज्ञ में विश्वविजयी राजा अपनी समस्त सम्पत्ति का दान कर देता था)।

निःशेषविश्राणितकोषजातम्—निःशेष विश्राणित दत्त कोषाणामर्थराशीना जात समूहो येन त बहुव्री० Who had given away all his treasures

उपात्तविद्य—प्राप्तविद्य। After having acquired knowledge

प्रपेदे—Came प्राप।

२ धीतहिरण्मयत्वात्—अपगतसुवर्णपात्रत्वात्। As he had no golden vessile left

निधाय—having placed.

अर्घ्यम्—A respectful offering or obtation to a god or venerable person.

अनर्घशीलः—असाधारणस्वभावः of inestimable character.

श्रुतप्रकाशम्—श्रुतेन शास्त्रेण प्रकाशं प्रसिद्धम्। श्रूयत इतिश्रुतं वेदशास्त्रम् Glowing with his vedic knowledge.

आतिथेयः—अतिथिषु साधुः—आतिथेयः। Hospitable.

३ विधिज्ञः—शास्त्रज्ञः Knowing the ritual.

मानधनाग्रयायी—मानधनानामग्रयायी-अग्रेसरः। अपयशोभीरुरित्यर्थः। Foremost among those regarding fame as their wealth.

विशाम्पतिः—मनुजेश्वरः The lord of men..

विष्टरभाजम्—आसनगतम्—Sitting on a seat.

आरात्—समीपे—in the vicinity of, near.

कृत्यवित्—कार्यज्ञः। Who knew what was proper to be done.

४ मन्त्रकृताम्—मन्त्रद्रष्टॄणाम्। Seers of mantras.

कुशाग्रबुद्धे—सूक्ष्मबुद्धे।

यतः—यस्माद् गुरोः।

लोकेन चैतन्यमिवोष्णरश्मेः—( उष्णरश्मि सूर्य से जैसे समस्त लोक चैतन्य अर्थात् प्रबोध और स्फूर्ति को पाता है वैसे ही आपने जिस गुरु से जीवन के सम्पूर्ण कर्तव्यों को प्रकाशित करनेवाले ज्ञान को प्राप्त किया है )।

५ शश्वत्—पुनः पुनः। Frequently.

वासवधैर्यलोपि—वासवस्य इन्द्रस्य धैर्यं लुम्पति इति।

संभृतम्—संचितम्—Obtained, collected.

अन्तरायैः—विघ्नैः hinderences.

त्रिविधम्—वाङ्मनःकायजम्।

व्ययं न आपाद्यते—नाशं न नीयते। Is not destroyed.

कच्चित्—( A particle of interrogation ) I hope.

६ आधारबन्धप्रमुखैः—आलवालनिर्माणादिभिः।

सुतनिर्विशेषम्—सुतेभ्यो निर्गतो विशेषः अतिशयो येषाम्। Like one's own son.

आश्रमपादपानाम्—वृक्षाणाम्। The trees of the hermitage.

उपप्लवः—बाधकः। oppression, an obstacle

न कच्चित्—नास्ति किम्?

७ क्रियानिमित्तेष्वपि—अनुष्ठानसाधनेष्वपि Means of performing rites.

वत्सलत्वात्—मृगस्नेहाद् through affection.

अभग्नकामा—अप्रतिहतेच्छा। Whose desire to eat kusa grass is not foiled.

तदङ्कशय्याच्युतनाभिनालाः—तेषां मुनीनां अंका एव शय्यास्तासुच्युतानि नाभिनालानि यस्याः सा तथोक्ता।

प्रसूतिः—सन्ततिः। generation.

अनघा—अनपायिनी—अव्यसना। Safe unhurt, secure.

८ सम्यग् विनीय—शिक्षयित्वा। having taught well

गृहाय—गृहस्थाश्रम प्रवेष्टुम् To enter the life of a householder.

अनुमतः—आज्ञापितः। अनुज्ञातः permitted.

संक्रमितुम्—प्राप्तुम्।

९—अर्घ्यपात्रानुमितव्ययस्य — अर्घ्यपात्रेण मृण्मयेन अनुमितो व्ययः सर्वस्वत्यागो यस्य तस्य। ( जब रघु मिट्टी के पात्र को लेकर स्वागत के लिये सामने आये तो कौत्स ने जान लिया कि अब इसके पास दक्षिणा चुकाने के लिये एक पैसा भी नहीं है )।

उदारा—औदार्ययुक्ता ।
गाम्—वाणीम् ।
निशम्य—श्रुत्वा ।
स्वार्थोपपत्तिम्—स्वार्थसिद्धिम् ।
दुर्बलाशः—शिथिलमनोरथः ।

१० वार्तम्—welfare, स्वास्थ्यम् ।
अवेहि—जानीहि ।
सूर्ये तपत्यावरणाय······तमिस्रा—सूर्ये प्रकाशमाने सति अंधकारः जनस्य दृष्टिमावरितुं समर्थो न भवति ।

( कौत्स कहते हैं कि हे रघो ! आपके स्वामी रहते प्रजा में किसी तरह का अमङ्गल कैसे हो सकता है। जब सूर्य तपते रहते हैं उस समय घना अन्धकार लोगों की दृष्टि को आवृत नहीं कर सकता )

कथं कल्पेत—संपद्येत ।

Page 19

११ प्रतीक्ष्येषु—पूज्येषु ।
कुलोचिता—कुलाभ्यस्ता ।
पूर्वान्···अतिशेषे—you outdo your ancestors.
( पूज्यों की पूजा करना तुम्हारे कुल की एक सनातन रीति है परन्तु तुम उससे से भी अधिक आदर करते हो )
व्यतीतकाल···विषादः—( मुझे खेद केवल इतना ही है

कि मैं समय के बीत जाने पर अर्थिभाव से अर्थात् याचक बनकर तेरे पास आया हूँ )

१२ तीर्थप्रतिपादितर्द्धिः—तीर्थे सत्पात्रे प्रतिपादिता दत्ता ऋद्धिर्येन। having bestowd all your wealth on worthy persons.

आरण्यक:—अरण्येभव: आरण्यक:। A forester.

आरण्यकैः उपात्ता गृहीता फलप्रसूतिः फलमेव प्रसूतिर्यस्य।. ( अब तुम उस नीवार के समान दिखाई देते हो जिसके फलों को तो वनवासी ले लेते हैं और जिसका केवल तना ही खड़ा रह जाता है )।

स्तम्बेन—काण्डेन stalk.

१३ स्थाने—युक्तम् It is but proper.

एकनराधिपः—सार्वभौमः A paramount king

अकिंचनत्वं '''व्यनक्ति—यज्ञजन्यं निर्धनत्वं प्रकटयति।

पर्यायपीतस्य ''वृद्धेः—सार्वभौम होकर भी यज्ञ में समस्त सम्पत्ति का दान कर तुम्हारा निर्धनत्व उचित ही प्रतीत होता है। जिस चन्द्र के अमृत को क्रमशः देवता पी लेते हैं उस चन्द्र की वृद्धि की अपेक्षा क्षीणता भी प्रशंसनीय ही होती है।

१४ अनन्यकार्य —प्रयोजनान्तररहित· Who have no other business.

अर्दति—याचते। ( इसलिये अब मैं गुरु के लिये किसी अन्य से धन पाने का प्रयत्न करूँगा। तुम्हारा कल्याण हो (तुम मन में ग्लानि न करना ) जलरूपी गर्भ जिसका गलित हो जाता है ऐसे शरत्कालीन मेघ से (विरतृष्णि) चातक भी जल की याचना नहीं करता।

१५ प्रतियातुकामम्—गन्तुकामम् desirous of going away.

कियत्—किंपरिमाणम् how much.

अन्वयुंक्त-अपृच्छत्। (इतना कहकर जब महर्षिशिष्य जाने की इच्छा करने लगा तो राजा ने निषेध कर पूछा कि गुरु को कौन-सी और कितनी वस्तु देनी है)।

१६ अस्खलितोपचारी—अस्खलिता उपचारा यस्याम् in which no materials of worship were wanting. पुरस्तात् in the first place.

( पढ़ाई के समाप्त होने पर गुरु-दक्षिणा लेने के लिये मैंने महर्षि से अनुनय किया ( परन्तु ) दक्षिणा की अपेक्षा चिर-काल तक सेवा की पूर्णता से सम्पन्न मेरी भक्ति को ही उसने सर्वप्रधान माना )।

१७ निर्बंधसंजातरुषा—निर्बन्धेन प्रार्थनातिशयेन संजात-रुषा संजातक्रोधेन।

अर्थकार्श्यम्—दारिद्र्यम्।

आहर—आनय (जब मैंने बार-बार प्रार्थना की तो क्रोध में आकर मेरी दरिद्रता पर कुछ भी विचार न करते हुए गुरु ने मुझे कहा कि १४ विद्याओं की गणना के अनुसार १४ करोड़ रुपया दक्षिणा में लाओ।)

१८ सपर्याविधिभाजनेन—अर्घ्यपात्रेण—from your vessel of offerings.

प्रभुशब्दशेषम्—प्रभुशब्द एव शेषो यस्य तम्।

अल्पेतरत्वात्—अतिमहत्वात्।

उपरोद्धुम्—have not the mind to constrain you.

श्रुतनिष्क्रयस्य-विद्यामूल्यस्य ( क्योंकि विद्यामूल्य अल्प से उत्तर ( दूसरा ) अर्थात् अधिक है इसलिये आपसे धन के

लिये हठ करना नहीं चाहता )

१९ द्विजराजकान्तिः—चन्द्रकान्ति।

आवेदितः—निवेदित।

मनोनिवृत्तेन्द्रियवृत्तिः—मनस. पापान्निवृत्ता इन्द्रियवृत्तिर्यस्य।

२० श्रुतपारदृश्वा—श्रुतस्य पारं दृष्टवान्। who had seen the end of learning.

अनवाप्य—अप्राप्य।

वदान्यान्तरम्—दात्रन्तरम् to another donor.

परीवादनवावतारः—परीवादस्य ( निन्दायाः ) नवो नूतनः अवतार आविर्भावः।

( एक वेदशास्त्र पारगामी याचक गुरु के लिये याचना करने रघु के पास आया और उसके पास से अपनी इच्छित वस्तु को न पाकर किसी दूसरे दाता के पास गया इस। तरह का मेरे लिये निन्दा का एक नया आविर्भाव न हो )।

Page 20

२१ प्रशस्ते—प्रसिद्धे।

महिते—पूजिते।

अग्न्यगारे—त्रेताग्निशालायाम्।

द्वित्राण्यहानि—द्वे त्रीणि वा दिनानि।

सोढुमर्हसि—be pleased to wait.

यावद्यते ... त्वदर्थम् in which time I try to fulfill your object.

( इसलिये तुम मेरी पूजनीय और प्रसिद्ध अग्निशाला में (जहाँ ३ अग्नि हैं) चौथी अग्नि की तरह रहकर दो-तीन दिन प्रतीक्षा करने की कृपा करो। मैं इतने समय में तुम्हारे उद्देश्य की पूर्ति के लिये प्रयत्न करूँगा )।

२२ अवितथम्—अमोघम्—unfailing.
संगरम्—प्रतिज्ञाम्—promise.
अग्रजन्मा—ब्राह्मणः ।

गाम्—पृथ्वीम् । आत्तसाराम्—गृहीतधनाम्—was drained of its all wealth. निष्क्रष्टुम्—आहर्तुम्—to wrench चकमे—इयेष । प्रतीतः—प्रीतःसन् ।

( अग्रजन्मा कौत्स ने प्रसन्न होकर उसकी निश्चितरूप से अनिष्फल प्रतिज्ञा को—एवमस्तु—कहकर स्वीकृत किया । रघु ने भी जब यह देखा कि वह पृथ्वी से तो सब धन ले चुका है तब उसने कुबेर से धन लाने की इच्छा की ।

२३ प्रयाणाभिमुखाय—प्रयातुमुद्यताय । wishing to go forth.

हिरण्मयी—नभस्तः—विस्मित कोषगृह में नियुक्त पुरुषों ने आकाश से कोष में स्वर्णमयी वृष्टि हुई है यह आकर कहा ।

२४ अभियास्यमानात्—अभिगमिष्यमाणात्—who was about to be attacked. दिदेश—ददौ । ( उस चमकती हुई सब की सब स्वर्णराशि को जो जिस पर आक्रमण किया जानेवाला था ऐसे कुबेर से पाई गई थी रघु ने कौत्स को दे दी (वह इतना बड़ा सोने का ढेर था कि) वह स्वर्णराशि स्वर्णमय सुमेरु पर्वत का इन्द्र के वज्र से तोड़ा हुआ एक भाग दिखाई देता था ।)

२५ साकेतनिवासिनः—अयोध्यानिवासिनः । अभिनन्द्यसत्त्वौ स्तुत्यव्यवहारौ ।

गुरुप्रदेयाधिकनिःस्पृहोऽर्थी—गुरवे यावत् प्रदेयं तस्मात् अतिरिक्ते अधिके धने निःस्पृहः अर्थी याचकः । अर्थिकामात् याचकमनोरथात् ।

२६ उष्ट्रवामीशतवाहितार्थम्—उष्ट्राणां वामीनां वडवानां ( mares ) शतैर्वाहितार्थं प्रापितधनम्।

आनतपूर्वकायम्—विनयनम्रम्।

सम्प्रस्थितः—प्रस्थास्यमानः सन् while departing.

२७ यद्विकामसूः—if the earth yields the desires of a monarch.

अचिन्तनीयस्तु'''दुग्धा—येन त्वया द्यौः अपि मनापितं अभिलषितं दुग्धा तस्य ते प्रभावः सर्वथा अचिन्तनीयः—your power is incomprehensible you have milked the heaven itself and have made it to grant your desired object.

२८ आशास्यम्—आशंसनीयम्।

पुनरुक्तभूतम्–repetition

अधिजग्मुषः—प्राप्तवतः।

भवन्तमीड्यं भवतः पितेव—as your father obtained your praiseworthy self. ( समस्त कल्याणमय वस्तुओं को स्वयमेव प्राप्त करनेवाले तुम्हारे लिये किसी वस्तु का वरदान देना एक पुनरुक्ति के समान होगा। [हमारा आशीर्वाद यही है कि] तुम्हारे पिता ने जैसे स्तुत्य [इंद्र] तुम्हारे जैसे पुत्र को पाया वैसे तुम भी गुणशाली पुत्र को प्राप्त करो।

Page 21

## ऋतुसंहारम्

### ग्रीष्मः

अवगाहक्षम—Fit to bathe in.

अभ्युपशान्तमन्मथ.—प्रशान्तकामाग्निः।

निदाघकालः—ग्रीष्मकालः।

प्लुष्टशस्यप्ररोहाः—प्लुष्टाः दग्धाः शस्यप्ररोहाः अंकुरा येषु ते।

क्षीणतोयाः—क्षीणानि तोयानि जलानि येषु ते।

उच्चैर्भयं विदधति—inspire very great fear.

अवाङ्मुखः—अधोमुखः।

जिह्मगतिः—कुटिलगतिः।

फणी—भुजगः।

ध्वनति—making a sound. दरीषु in the caves.

क्षपयति—is destroying. ग्लपयति। -

गवययूथः—herds of oxen. द्वंद्वभावं विहाय—वैरभावं परित्यज्य। giving up hostility. हुतवहस्य अग्नेः परिखेदात् त्रासात्।

आशु—quickly.

विपुलपुलिनदेशात्—विपुलः विस्तीर्णः पुलिनदेशः तटप्रदेशः तस्मात् निम्नगाम्—नदीम्।

वर्षा

ससीकराम्भोधरमत्तकुञ्जरः—सजलकणा ये अम्भोधरा मेघाः त एव मत्तकुञ्जरा मत्तदन्तिनः यस्य (जल से पूर्ण मेघ ही जिसके मत्त हाथी थे) सजल कण से मद-जल की ध्वनि निकलती है।

मर्दलः—a kind of drum.

Page 22

स्वनत्—शब्दं कुर्वत् always singing beautifully.

कलापः—बर्हः peacock's tail.

बर्हिणाम्—मयूराणाम्।

चितानि—व्याप्तानि।

उत्कर a heap ( नये पत्तेवाले वृक्षों से सुशोभित और हरिणियों के द्वारा खाये हुए कोमल अंकुरवाले नील वर्ण घास से व्याप्त विन्ध्याचल के वन सबके मन को हर रहे हैं )

शरद्

काशांशुका—शरद् एक नववधू की तरह आई है। फूले हुए काश इसके स्वच्छ वस्त्र हैं, खिला हुआ कमल सुन्दर मुख है, उन्मत्त हंसों का कलरव इसकी मनोहर नूपुर ध्वनि है और पकी हुई शालि इसकी झुकी हुई गात्रयष्टि है। गात्रयष्टि —slender body. शालिः—rice.

श्यानपङ्का—श्यान शुष्क पङ्को यस्यां सा has the mud dried up

Page 23

हेमन्तः

परिणतबहुशालिव्याकुलग्रामसीमा—परिणतै बहुभिः शालिभिः व्याकुला ग्रामसीमानः यस्मिन् सः wherein the village-fields are full of rich, ripe rice.

क्रौञ्चनादोपगीत —क्रौञ्चनादेन उपगीतः।

शिशिरः

हर्म्यपृष्ठम्—हर्म्योपरिस्थानम्—mansion terraces.

सान्द्रतुषारशीतला—घनी बर्फ के गिरने से परम शीतल। सान्द्रैः निबिडैः तुषारैः हिमकणैः शीतला।

निरुद्धवातायनमन्दिरोदरम्—निरुद्धानि वातायनानि गवाक्षा यस्य तादृशस्य मन्दिरस्य गृहस्य उदरं गर्भस्थानम् interior of house.

गभस्तयः—rays of the sun

गुरूणि वासांसि thick garments.

वसंन्तः

आदीप्तवह्निसदृशैः—प्रदीप्तेन वह्निना सदृशैः तुल्यैः।

समाचिता—व्याप्ता।

परभृतस्य—कोकिलायाः।

नीहारपातविगमात्—नीहारपातस्य तुहिनपातस्य विगमात् अपगमात्। on account of the cessation of dew fall.

अलकेषु—केशेषु।

Page 24

## मध्यस्थनिर्वाचनम्

मालविकाग्निमित्र में विदूषक की निपुणता से हरदत्त और गणदास नाम के दो आचार्यों में इसलिए झगड़ा करवाया जाता है कि उसके निर्णय के लिए राजा की पहली रानी धारिणी के न चाहते हुए भी मालविका को राजा के सामने आने का अपने आप ही अवसर मिल जायगा। यह पाठ आचार्यों के कलह से प्रारम्भ होता है और मध्यस्था पं० कौशिकी यह निर्णय करती है कि प्रयोग-प्रधान नाट्य-शास्त्र में पहले अपनी-अपनी कला का प्रयोग करके दिखाओ फिर प्रथम और द्वितीय का निर्धारण होगा। फलतः गणदास प्रयोग के लिए अपनी शिष्या मालविका को बुलाते हैं।

युगपत् उपस्थानम्—simultaneous coming (राजा इस वाक्य से अपनी उदासीनता सिद्ध करता है)

तीर्थात्—from a competent teacher विशिष्टगुरोः।

अभिनयविद्या—the art of acting. नाट्य-विद्या।

दत्तप्रयोग—have given practical lessons. शिष्येभ्यश्च पुनः सा विद्या मया प्रतिपादिता।

परिगृहीतः—have been favoured.

अधिक्षिप्तः—was insulted. भर्त्सितः।

परिवादकरः—was the first to indulge in abuse.

पल्वल—a puddle.

अन्तरः—difference.

समर्थं प्रतिज्ञातम्—a fair proposal. प्रथमः कल्पः a very excellent course. यह एक परम सुन्दर योजना है।

अवहित —with all attention.

न्याय्योव्यवहारः—उचितो विवादः निर्णय इति यावत्। ( क्योंकि देवी इस विषय में पक्षपात मान सकती हैं इसलिए उनके सामने ही विवाद करना उचित होगा। )

आहूयताम्—call. संरंभे—संघर्षे contest.

Page 25

अलंस्वपक्षाय ' गणदासः। ( परिव्राजका कहती है—देवी अपने पक्ष के गणदास के (अवसाद) पराजय की शङ्का मत करो। गणदास अपने प्रतिद्वंद्वी से किसी अंश में भी कम नहीं है। )

अस्य प्रधानत्वमुपहरति gives his rival the advantage.

राज्ञीशब्द''''''भवती—आप भी तो राज्ञी (रानी) शब्द से विभूषित हैं।

१ (भाजनम्-पात्र holder) अतिमात्र''''''''परिगृहीतः (सूर्य की सहायता से जैसे रात्रि में अग्नि अधिक चमकने लगती है वैसे ही रात्रि से परिगृहीत होने पर चन्द्रमा भी अधिक महिमाशाली हो जाता है ) यथा राज्ञः परिग्रहाद् हरदत्तः तथा तव परिग्रहात् गणदासोऽपि महिमानमधिगन्तेति भावः।

अविहा अविहा—ah, कालेमतानुसारं विदूषकेण ( अब रह Take care ) एतद्द्वारा राजा सावहितो विहितः।

त्रयी विग्रहवत्येव सममध्यात्मविद्यया—विग्रहवत्या शरीर धारिण्या अध्यात्मविद्यया समं सह वेदत्रयीव। ( वेदत्रयी का विषय अधिकतर कर्म सम्बन्धी है और मोक्ष से सम्बन्ध रखनेवाली आत्मज्ञान सम्बन्धी विद्या का सम्बन्ध सन्यास है। सन्यासिनी कौशिकी के साथ इसलिये यह उपमा पूरी तरह से घटती है।

महासारप्रसवयोः—whose progeny is of great vigour.

सदृशक्षमयोः whose power of forbearance is worthy of themselves. ( यहाँ श्रीकालिदास ने धारिणी के चरित्र में विकसित सहनशक्ति की पृथ्वी की सहनशक्ति से तुलना कर नाटक के भावी समस्त विकास का परम मनोहर बीजारोपण किया है।

प्राश्निकपदम् the position of judge.

Page 26

अलमुपालंभेन—spare your a taunt.

पत्तने विद्यमानेऽपि ग्रामे रत्नपरीक्षा—चतुरजनपूर्णं नगरं विहाय को नाम साधारणजननिवासस्थले ग्रामे रत्नमिदं वास्तविकमवास्तविकम्वेति परिजानातु। ( कालिदास की इन उक्तियों में यह विशेषता है कि सर्वथा स्वल्प अक्षरों में ही यह समस्त अभिप्राय का एक परम विचित्र विकास कर देता है।

परिच्छेत्तुमर्हसि—to decide our merits and deficiencies.

प्रयोगप्रधानम् chiefly consists in practical demonstration.

वाग्व्यवहारेण—what is the use of verbal controversy.

ममां समान......अर्हति—बराबर की विद्यावाले से तुम मुझे पराजित होने योग्य (परिभवनीय) मत समझो।

उरभ्रसम्पातम्—मेषयुद्धम्—the contest of the two rams

वर्गों—both the parties.

प्रेक्षागृहे—to the representation hall

प्रेक्षागृहम्—सङ्गीतशाला।

page 27

रतिविलापः

कुमारसंभव में भगवान् शङ्कर के तृतीय नेत्र द्वारा काम के दग्ध होने पर रति द्वारा किया हुआ यह विलाप परम करुणा-पूर्ण है।

वियोगिनीवृत्तम्—विषमे ससजा गुरुः समे सभरालोऽथ गुरुर्वियोगिनी। विबोधिता—brought to consciousness

प्रतिपादविपता—अनुभावयिपता—making her feel

अवधानपरे-एकाग्रे (देखने की इच्छा से एक ओर लगाया)

प्रलयान्तोन्मिषिते—मूर्छावसाने उन्मीलिते-(मूर्छा के दूर होने पर खुले हुए) अत्यन्तविलुप्तदर्शनम् (भस्मीभूत होने से जिसका दर्शन सर्वथा लुप्त हो गया था)।

अभिधाय—उक्त्वा (कहकर) having said.

उत्थितया—(उठी हुई रति ने) उत्-स्था-क्त।

पुरुषाकृति—पुरुषस्य आकृतिरिव आकृतिर्यस्य।

हरकोपानलभस्म—हरस्य कोपाग्नेः भस्म।

वसुधालिंगनधूसरस्तनी (पृथ्वी पर लेटने से जिसके स्तन धूल में भर गये थे)

विकीर्णमूर्धजा—प्रसृतकेशविह्वला ।

समुद्रःखाम्······स्थलीम्—( उस वनभूमि के समस्त प्राणियों को अपने शोक के समान शोकपूर्ण करती हुई ।

करणं—गात्रम् । करणं साधकतमं क्षेत्र गात्रेन्द्रियेष्वपि इत्यमरः ।

न विदीर्ये—मैं विदीर्ण नहीं होती ।

कठिनाः खलु स्त्रियः । जो अपने सौंदर्य के कारण सब कामियों के लिये "यह काम तुल्य है"—इस तरह के उपमान की पूर्ति करता था वही आज भस्मीभूत हो गया पर मैं फिर भी जी रही हूँ इससे सिद्ध होता है कि स्त्रियाँ परम कठिन होती हैं । यदि कठिन न होतीं तो विदीर्ण हो जातीं ।

विनिकीर्य—त्यक्त्वा ।

नलिनीं······विद्रुतः—जैसे जल का समूह बाँध को तोड़कर जलप्राण कमलिनी को वहीं छोड़कर चला जाता है वैसे ही तेरे अधीन प्राणवाली मुझको छोड़कर तू कहाँ चला गया ?

कृतवानसि—हे प्रिय ! न तो तैने कभी कोई ऐसा काम किया जो मेरे लिये विप्रिय ( अप्रिय ) होता और न मैंने ही कभी कोई तेरे प्रतिकूल ( विरुद्ध ) काम किया है ।

अकारणमेव—फिर बिना किसी कारण के ही तुम दर्शन क्यों नहीं देते ?

मेखलागुणैरुत······बंधनम् । इस श्लोक में रति अप्रिय की आशङ्का करती है । अथवा अकस्मात् सपत्नी का नाम निकल जाने पर ( गोत्र-नाम ) काञ्चीसूत्रों ( मेखला ) से जो मैं बाँध देती थी तुझे उसकी याद आ रही है ।

च्युतकेशरदूषितेक्षणानि—च्युत केशरैर्दूषिते ईक्षणे (नेत्रे) येषु० या कर्णपूरोत्पलों से जब मैं तुझे ताड़ित करती थी तो

उसमें से गिरे हुए किञ्जल्क ( the filament ) से जो तेरे नेत्र खराब हो जाते थे।

अवतंसोत्पलताडनानि—सधूलिक्षेप ताडनानीत्यर्थः।

अवतंस—कर्णभूषण।

अवोच—कहता था।

कैतवम्—धूर्तत्वम्। उपचारः—A merely complimentary saying

उपचारपद ·····रतिः—उपचार—दूसरे को प्रसन्न करने के लिये झूठ बोलना। अवैमि—जानती हूँ।

मुझे मालूम होता है कि तू जो मुझे यह कहा करता था कि मैं तेरे हृदय में रहती हूँ यह तेरी केवल धूर्तता ही की बात थी। अगर यह केवल उपचार नहीं होता तो तेरे अनङ्ग ( शरीर-रहित ) हो जाने पर भी मैं अक्षत ( अविनष्ट ) कैसे रह गई। आश्रय के नष्ट होने पर मैं आश्रित नष्ट क्यों न हुई!

नवप्रवासिन —अचिरप्रोषितस्य-यायिनः ( जो अभी परलोकयात्री हो गया है। )

प्रतिपत्स्येपदवीमहंतव—( तेरी पदवी मार्ग को आश्रित करूँगी ) will follow thee.

page 28

११—घनशब्दविक्लवाः—मेघशब्देन व्याकुला विह्वलाः कामिनीः। त्वदृते—त्वां विना। भापयितुम्—नेतुम्।

१२—घूर्णयन्—भ्रमयन्। Causing the eyes roll about. असतित्वयि–त्वयि अविद्यमाने। विडम्बना—प्रहास.–अनुकृतिमात्रम्, mockery.

१३—कथीकृतंवपुः—कथामात्रशेषं शरीरम्। ( भगवान् शङ्कर के तृतीय नेत्र की ज्वाला से काम के शरीर के जल जाने

पर अब उसका शरीर केवल कहानी में ही बाकी रह गया ) वहुलेऽपि......मोदयति—कृष्णपक्षे व्यतीतेऽपि कृशतां दुःखं कष्टेन त्यदयति। कामोपभोगराहित्यात् यतः सम्प्रति तस्योदयो निष्फलः संजातः।

१४—हरितारुणचारुबंधनः—हरितं च अरुणं च। वर्णौ वर्णेन—इति तत्पुरुषः। हरितारुणं चारु बंधनंवृन्तं पुष्पस्य यस्य स तथोक्तः। कहो अब तुम्हारे अभाव में आम का नया कुसुम किसका बाण बनेगा ?

( पुष्प का बाण केवल काम का ही होता है )

१५—अनेक बार तैने जिस भ्रमरपंक्ति को अपने धनुष में प्रत्यञ्चा की जगह नियुक्त किया था वह आज अति दुःखित होकर मेरे साथ-साथ अपने कूजित स्वर में ( विरुतैः ) रो रही है। गुणकृत्ये—as a bow-string.

१६—फिर भी सुन्दर शरीर धारण कर और उठकर मधुर वाक्य के बोलने में स्वभाव-चतुर कोकिल को, रतिदूति का काम करने की आज्ञा दो। निसर्ग—by nature.

१७—हे कामदेव ! तानि अनेक प्रकाराणि तव सुरतानि यानि त्वया शिरसा प्रणिपत्य याचितानि, तानि एकान्ते स्मृत्वा स्मृत्वा मे शान्तिर्नास्ति। उपगूढानि—embraces सवेपथूनि—trembling. रहः—in a lonely place.

१८—आर्तवम्—ऋतुरस्य प्राप्त आर्तवम्—वासनाम् कुसुमप्रसाधनम्—पुष्पभूषणम्। ध्रियते—तिष्ठति। ( तेरे सजाये हुए भूषण मैंने अब भी पहर रक्खे हैं परन्तु तेरा सुन्दर शरीर दिखाई नहीं देता। )

१९—दक्षिणेतरम्—वामम्। असमाप्तेर्षारकर्मणि।

२०—पतङ्गवर्त्मना — शलभमार्गेण; अग्निप्रवेशेनेत्यर्थः। अङ्कशयिनी—उत्सङ्गस्थायिनी। दिवि—स्वर्गे।

२१—काम के बिना रति क्षण भर भी जीती रही यह निन्दा ( वचनीय ) तो स्थिर हो गई ( व्यवस्थित ) यद्यपि अब मैं तेरा अनुसरण कर रही हूँ वचनीय—censurable.

page 29

२२—परलोक में गत तेरी अन्तिम सजावट भी करूँ, तो कैसे करूँ, तू अपने जीवन एवं अङ्ग दोनों ही से एक अतर्कित (un thought of ) गति को प्राप्त हो गया। ( शरीर भी भस्म हो गया )

२३—गोदी में धनुष रखकर जब तू बाणों को सीधा (ऋजुनां नयतः) किया करता था और मधु के साथ मुस्करा-कर बातें करता और कटाक्षों से मेरी ओर देखा करता था—मैं उन सब बातों को याद कर रही हूँ।

उत्संगः—the lap.

२४—हृदयङ्गमः—हृद्यः—अभीष्टः।

कुसुमायोजितकार्मुकः—कुसुमैः आयोजितम् आरचितं कार्मुकं धनुः येन। पिनाकिना—महादेवेन।

गमितः ''सुहृद्गतिम्। ( उत्कट रोषवाले धनुर्धारी महादेव ने वसन्त को भी उसके मित्र काम की दशा में ही तो नहीं पहुँचा दिया ? )

२५—परिदेवितात्तरैः—विलापाक्षरैः। दिग्धशरैः—विष-लिप्तशरैः। अभ्युपपत्तुम्—अनुग्रहीतुम्—to favour.

२६—स्तनसम्बाधम्—

स्वजनस्य ''जायते। अपने बांधव के सम्मुख आने पर दुःख इस तरह से उमड़ने लगता है जैसे किसी ने उसके बाँध के कपाटों ( द्वार ) को खोल दिया हो।

विवृत—opened.

२७—कपोतकर्बुरम्—कणशश्चूर्णीभूतम्—धूसरम्।

कर्बुरम्—variegated.

२८—पर्युत्सुकः—दर्शनोत्कण्ठितः।

दयिता⋯सुहृज्जने—पुरुषों का प्रेम स्त्रियों के प्रति अस्थिर हो सकता है परन्तु मित्रों के साथ वह सदा अचल ही रहता है। अनवस्थित—unsteady.

२९—अनिलाहतः—वायुताडितः। न निवर्तते does not come back.

अहमस्य⋯धूमिताम्—मैं दीप तुल्य तेरे इस मित्र की दशा (बत्ती) की तरह से हूँ जो सहने में अशक्य दुःख के प्रकर्ष से धूमित (व्यसन-परिपूर्ण) हो रही हूँ। obscured with smoke (calamities)

३०—अमुना—इस वसन्त ने। बिसतन्तुगुणस्य—मृणालसूत्रमौर्वीकस्य। पेलवपुष्पपत्रिणः—कोमल पुष्पबाणस्य। (वसन्त ने तेरे साथ रहकर तेरे धनुष की समस्त जगत् पर आज्ञा प्रचारित की थी।)

३१—अर्धवैशसम्—आधा खून। incomplete murder.

अनपायिनि—अनपायित्वेन विश्वस्ते steady.। संश्रयद्रुमे—आश्रयवृक्षे। वल्लरी—लता।

३२—विधुराम्—विवशाम्। ज्वलनातिसर्जनात्—अग्निदानात्। अन्तिकम्—पार्श्वम्। प्रापय—अग्निप्रवेशनं कारय- इत्यर्थः।

page 30

३३—पतिवर्त्मगा—भर्तृमार्गगामिन्यः—प्रतिपन्नम्-ज्ञातम्-विहितम्। अचेतन जो अविवेकी हैं वे भी इस बात को सिद्ध

करते हैं कि स्त्रियाँ सदा पति के मार्ग का ही अनुसरण करती हैं। प्रतिपन्नम्—proved.

३४—अत्यन्त प्रिय इस प्रिय के गात्र की भस्म से कषायितस्तनों वाली मैं इस चिता की आग पर अपने शरीर को नवीन पत्तों के बिछौने पर जैसे लेटाती थी वैसे लिटा दूँगी। विभावसौ—अग्नौ।

३५—कुसुमास्तरणे—पुष्प-शय्या की रचना में। प्रणिपाताञ्जलियाचितः—हाथ जोड़कर माँग रही हूँ।

३६—इसके बाद मेरे लिए अर्पित अग्नि को दक्षिण दिशा की वायु के पंखे से शीघ्र ही प्रधुक्षित कर देना। तुम यह अच्छी तरह जानते हो कि काम मेरे बिना क्षण भर भी अकेला नहीं रह सकता। त्वरयेः expedite

३७—इतना काम करने के बाद फिर हम दोनों को एक साथ ही जलाञ्जलि दे देना। तेरा मित्र परलोक में भी उसका पान विभाग किये बिना मेरे साथ ही करेगा। परत्र—in another world.

३८—और हे माधव! पिण्डोदकादिकर्म में काम के लिए तू चंचल दलवाली आम्र की मंजरियाँ देना। तेरा मित्र इनका परम प्रेमी है। निवपे—offer as an oblation.

page 31

## अजविलापः

( रघुवंश का यह अजविलाप केवल कारुण्य की पराकाष्ठा को भी अतीत करने के लिए ही प्रसिद्ध नहीं है इसके पूर्ण आस्वादन के लि यह परमावश्यक है कि पाठक भारतीय दाम्पत्य-प्रेम और क्षण-भंगुर संसार में शाश्वत सत्य को प्रतिष्ठित करनेवाले इसके दार्शनिक

